# प्राचीन जैनपद शतक

प्रकाशक :—दुलीचंद परवार
जिनवाणी प्रचारक कार्यालय,
१६१।१, हरीसन रोड, कलकत्ता।

पांच आना

## बृहद्विमल पुराण ।

यह ग्रन्थ अप्राप्य था इसको संस्कृतमें प्राप्त कर उसकी सरल भाषा-टीका श्रीमान माननीय प० गजाधरलालजी, न्यायतीर्थसे लिखाकर छपाया गया है। द्वितीय वृत्तिका मूल्य ६) मात्र।

## शांतिनाथ पुराण ।

यह ग्रन्थ भी संस्कृतमें था, इससे हिन्दी भाषा वाले स्वाध्यायसे वंचित ही रह जाते थे, अतएव इसका सरल भाषामें प० लालारामजी शास्त्री द्वारा अनुवाद कराया गया है। शास्त्राकार छपाया है। मूल्य ६) रुपया।

## आदिपुराण ।

इस बड़े भारी ग्रन्थको सार रूपमें सरल भाषा बचनिकामें पं० बुद्धि-लाल श्रावकसे लिखवाया गया है। सिर्फ श्रृङ्गार भाग छोड़कर बाकी प्रत्येक विषयको ग्रन्थमें लानेका प्रयत्न किया है, यही कारण है कि थोड़े ही समयमें ग्रन्थकी द्वितियावृत्ति करानी पड़ी। शास्त्राकार, मूल्य ६) रुपया।

## मल्लिनाथ पुराण ।

प० गजाधरलालजी शास्त्रीने संस्कृतसे हिन्दीमें इसकी भाषाटीका की है। ग्रन्थको हिन्दी जाननेवालोंके लिये ही छपाया है। जैन समाजने इसको थोड़े ही समयमें मगाकर खतम कर दिया है। यह द्वितीय वृत्ति है। न्योछावर ४) रुपया मात्र।

## पुन्याश्रव कथा कोष ।

इस ग्रन्थका मिलना १५ वर्षसे बन्द हो गया था उसीको सचित्र ४८ चित्र देकर छपाया है, इसकी कथायें कितनी सुन्दर और शिक्षाप्रद हैं, यह हमारे धर्मात्मा पाठक स्वाध्याय करके ही अनुभव प्राप्त कर सक्ते हैं। भाषा वर्तमान ढगकी सरल और मुहावरेदार है। फिर भी इस ४०० पृष्ठके ग्रन्थकी न्योछावर २॥) मात्र है।

# बुधजन विलास



१ प्रभाती।

प्रात भयो सब भविजन मिलिकै, जिनवर पूजन आवो ॥ प्रात० ॥ टेक ॥ अशुभ मिटावो पुन्य बढ़ावो, नैननि नींद गमावो ॥ प्रात० ॥ १ ॥ तनको धोय धारि उजरे पट, सुभग जलादिक ल्यावो। वीतरागछबि हरखि निरखिकै, आगमोक्त गुन गावो ॥ प्रा० ॥२॥ शास्तर सुनो भनो जिनवानी, तप संजम उपजावो। धरि सरधान देव गुरु आगम, सात तत्त्व रुचि लावो ॥ प्रात० ॥३॥ दुःखित जनकी दया ल्याय उर, दान चारविधि द्यावो। राग दोष तजि भजि जिन पदको बुधजन शिवपद पावो ॥ प्रा० ॥ ४ ॥

२ प्रभाती

किंकर अरज करत जिन साहिब, मेरी ओर निहारो ॥ किंकर ॥ टेक ॥ पतितउधारक दीनदयानिधि, सुन्यौ तोहि उपगारो। मेरे औगुनपै मति

जावो, अपनो सुजस विचारो ॥ किं० ॥१॥ अब-ज्ञानी दीसत हैं तिनमैं,-पक्षपात उरझारो । नाहीं मिलत महाव्रतधारी, कैसैं ह्वै निरवारो ॥ किं०॥२॥ छवी रावरी नैननि निरखी, आगम सुन्यौ तिहारो । जात नहीं भ्रम क्यों अब मेरो या दूषनको टारो ॥ किं० ॥ ३ ॥ कोटि बातकी बात कहत हूं, यो ही मतलब म्हारो । जौलौं भव तौलौं बुधजनको, दीज्ये सरन सहारो ॥ किं० ॥ ४ ॥

३ तिताला ।

पतितउधारक पतित रटत है, सुनिये अरज हमारी हो ॥ पतित० ॥ टेक ॥ तुमसो देव न आन जगतमें, जासौं करिये पुकारी हो ॥प० ॥१॥ साथ अविद्या लगि अनादिकी, रागदोष विस्तारी हो । याहीतैं सन्ति करमनिकी, जनममरनदुखकारी हो ॥ प० ॥ २ ॥ मिलै जगत जन जो भरमावै, कहै हेत संसारी हो । तुम विनकारन शिवमगदायक, निजसुभावदातारी हो ॥ प० ॥३॥ तुम जाने विन काल अनन्ता, गति गतिके भवधारी हो । अब सनमुख बुधजन जांचत है, भवदधि पार उतारी हो ॥ पतित० ॥ ४ ॥

४ तिताला ।

और ठौर क्यों हेरत प्यारा, तेरे हि घटमें जाननहारा ॥ और० ॥टेक॥ चलन हलन थल वास एकता, जात्यान्तरतैं न्यारा न्यारा ॥ और० ॥१॥ मोहउदय रागी द्वैषी है, क्रोधादिकका सरजनहारा। भ्रमत फिरत चारौं गति भीतर, जनम मरन भोगत दुख भारा ॥ और० ॥ २ ॥ गुरु उपदेश लखै पद आपा, तबहिं विभाव करै परिहारा। है एकाकी बुधजन निश्चल, पावै शिवपुर सुखद अपारा ॥औ०॥

५ तिताला ।

काल अचानक ही ले जायगा, गाफिल होकर रहना क्या रे ॥ काल० ॥ टेक ॥ छिन हूं तोकूं नाहिं बचावैं, तौ सुभटनका रखना क्यारे ।काल०। ॥१॥ रंच सबाद करिनके काजै, नरकमैं दुख भरना क्या रे। कुलजन पथिकनिके हितकाजैं, जगत जालमें परना क्या रे। काल० ॥२॥ इन्द्रादिक कोउ नाहिं बचैया, और लोकका शरना क्या रे। निश्चय हुआ जगतमें मरना, कष्ट परै तब डरना क्या रे ॥ काल० ॥ ३ ॥ अपना ध्यान करत खिर जावैं, तौ करमनिका हरना क्या रे। अब

हित करि आरत तजि बुधजन, जन्म जन्ममें जरना क्या रे ॥ काल० ॥ ४ ॥

६ भजन ।

म्हे तो छापर वारी, वारी वीतरागीजी, शांत छवी थांकी आनंदकारी जी ॥ म्हे० ॥ टेक ॥ इंद्र नरिंद्र फरिंद मिलि सेवत, मुनि सेवत रिधिधारी जी ॥ म्हे० ॥ १ ॥ लखि अविकारी परउपकारी, लोकालोकनिहारी जी ॥म्हे०॥२॥ सब त्यागी जो कृपातिहारी, बुधजन ले बलिहारी जी ॥म्हे०॥३॥

७ भजन ।

या नित चितवो उठिकै भोर, मैं हूं कौन कहांतैं आयो, कौन हमारी ठौर ॥ या नित०॥टेक॥ दीसत कौन कौन यह चितवत, कौन करत है शोर । ईश्वर कौन कौन है सेवक, कौन करे झकझोर ॥ या नित० ॥ १ ॥ उपजत कौन मरैको भाई, कौन डरे लखि घोर । गया नाहीं आवत कछु नाहीं, परिपूरन सब ओर ॥ या नित० ॥ २ ॥ और और मैं और रूप हूं, परनतिकरि लइ और । स्वांग धरैं डोलौ याहीतैं, तेरी बुधजन भोर ॥ या० ॥

८ भजन ।

श्रीजिनपूजनको हम आये, पूजत ही दुख-

दुंद मिटाये ॥ श्रीजिन० ॥ टेक ॥ विकलप गयो प्रगट भयो धीरज अदभुत सुख समता बरसाये। आधि व्याधि अब दीखत नाहीं, धरम कलपतरु आँगन थाये ॥ श्रीजिन० ॥ १ ॥ इतमैं इन्द्र चक्रवति इतमैं, इतमैं फनिंद खरे सिर नाये। मुनिजनवृंद करैं थुति हरषत, धनि हम जनमैं पद परसाये ॥ श्रीजिन० ॥ २ ॥ परमौदारिकमैं परमातम, ज्ञानमई हमको दरसाये। ऐसे ही हममें हम जानैं, बुधजन गुन मुख जात न गाये ॥श्री० ३॥

६ राग—ललित एकताली।

बधाई राजै हो आज राजै, बधाई राजै, नाभिरायके द्वार। इन्द्र सची सुर सब मिलि आये, सजि ल्याये गजराजै ॥ बधाई० ॥ १ ॥ जन्मसदनतैं सची ऋषभ ले, सौंपिदये सुरराजै ॥ बधाई० ॥ २ ॥ आठ सहस सिर कलस जु ढारे, पुनि सिंगार समाजै। ल्याय धर्यौ मरुदेवी करमैं हरि नाच्यौ सुख साजै ॥ बधाई० ॥ ३ ॥ लच्छन व्यंजन सहित सुभग तन, कंचनदुति रवि लाजै। या छवि बुधजनके उर निशि दिन, तीनज्ञानजुत राजै ॥ बधाई० ॥ ४ ॥

१० राग—ललित तितालो।

हो जिनवानी जू, तुम मोकौं तारोगी ॥ हो० ॥ टेक ॥ आदि अनन्त अविरुद्ध वचनतैं, संशय भ्रम निरवारोगी ॥ हो० ॥ १ ॥ ज्यों प्रतिपालत गाय बत्सकौं, त्यों ही मुझकौं पारोगी। सनमुख काल बाघ जब आवै, तब तत्काल उबारोगी ॥ हो० ॥ २ ॥ बुधजन दास वीनवै माता, या विनती उर धारोगी। उलझि रह्यौ हूं मोहजालमें, ताकौं तुम सुरझावोगी हो० ॥ ३ ॥

११ राग—विलावल कनड़ी।

मनकैं, हरष अपार—चित्तकैं हरष अपार वानी सुनि ॥ टेक ॥ ज्यौं तिरषातुर अम्रत पीवत, चातक अंबुद धार ॥ वानी सुनि० ॥ १ ॥ मिथ्या तिमिर गयो ततखिन हो, संशयभरम निवार। तत्त्वारथ अपने उर दरस्यौ, जानि लियो निज सार ॥ वानी सुनि० ॥ २ ॥ इन्द नरिंद फरिंद पदीधर, दीसत रंक लगार। ऐसा आनंद बुधजन के उर, उपज्यौ अपरंपार ॥ वानी सुनि० ॥ ३ ॥

१२ राग—अलहिया

चन्दजिनेसुर नाथ हमारा; महासेनसुत लागत

पियारा ॥चन्द०॥ टेक ॥ सुरपति नरपति फनिपति सेवत, मानि महा उत्तम उपगारा । मुनिजन ध्यान धरत उरमाहीं, चिदानंद पदवीका धारा । चन्द० । ॥ १ ॥ चरन शरन बुधजन जे आये, तिन पाया अपना पद सारा । मंगलकारी भवदुखहारी, स्वामी अद्भुत उपमावारा ॥ चन्द० ॥

१३ राग—अलहिया, विलावल—ताल धीमा तेताला ।

करम देत दुख जोर, हो साइँयां ॥ करम० ॥ टेक ॥ कैइ परावृत पूरन कीनै, संग न छाँड़त मोर, हो साइँयां ॥ करम० ॥ १ ॥ इनके वशतैं मोहि बचावो, महिमा सुनि अति तोर हो साइँयां ॥ करम० ॥ २ ॥ बुधजनकी विनती तुमहीसौं, तुमसा प्रभु नहिं और हो साइँयां ॥ करम० ॥३॥

१४ राग—सारंग ।

तन देखा अथिर घिनावना ॥ तन० ॥ टेक ॥ बाहर चाम चमक दिखलावै, माहीं मैल अपावना । बालक ज्वान बुढ़ापा मरना, रोगशोक उपजावना ॥ तन० ॥ १ ॥ अलख अमूरति नित्य निरंजन, एकरूप निज जानना । वरन फरस रस गंध न जाकै, पुन्य पाप विन मानना ॥ तन० ॥ २ ॥

करि विवेक उर धारि परीक्षा, भेद—विज्ञान विचारना। बुधजन तनतैं ममत मेटना, चिदानंद पद धारना ॥ तन० ॥ ३ ॥

१५ राग—सारंग लूहरी।

तेरो करि लै काज बखत फिरना ॥ तेरो० ॥ टेक ॥ नरभव तेरे वश चालत है, फिर परभव परवश परना। तेरो० ॥ १ ॥ आन अचानक कंठ दवैंगे, तब तोकौं नाही शरना। यातैं विलायन न ल्याय बावरे, अब ही कर जो करना तेरो० ॥२॥ सब जीवनकी दया धार उर दान सुपात्रनि कर धरना जिनवर पूजि शास्त्र सुनि नित प्रति, बुधजन संवर आचरना ॥ तेरो० ॥ ३ ॥

१६ राग—लूहरी मीणांकी चालमें।

अहो! देखो केवलज्ञानी, ज्ञानी छवि भली या विराजै हो--भली या विराजै हो ॥ अहो ॥ टेक ॥ सुर नर मुनि याकी सेव करत हैं, करम हरनके काजै हो ॥ अहो ॥ १ ॥ परिग्रहरहित प्रातिहारजुत, जगनायकता छाजै हो। दोष विना गुन सकल सुधारस, दिविधुनि मुखतैं गाजै हो ॥ अहो देखो ॥ २ ॥ चितमैं चितवत ही छिनमाही,

जन्म जन्म अघ भाजै हो। बुधजन याकौं कबहुं न बिसरो, अपने हितके काजै हो ॥ अहो० ॥३॥

१७ राग—सारंग लूहरि।

श्रीजी तारनहारा थे तो, मोनैं प्यारा लागो आज ॥ श्री ॥ टेक ॥ बार सभा बिच गन्धकुटीमें आज रहे महाराज श्री० ॥ १ ॥ अनन्त कालका धरम मिटत है, सुनतहिं आप अवाज ॥ श्री० ॥ २ ॥ बुधजन दास रावरो विनवै, थांसूं सुधरै काज ॥ श्री० ॥ ३ ॥

१८—राग—पूरबी एकताला।

तनके मवासी हो, अयाना ॥ तनके० ॥ टेक चहुंगति फिरत अनन्तकालतैं, अपने सदनकी सुधि भौराना ॥ तनके० ॥ १ ॥ तन जड़ फरस गन्ध रसरूपी, तू तौ दरसनज्ञान निधाना, तनसौं ममत मिथ्यात मेटिकै, बुधजन अपने शिवपुर जाना ॥ तनके० ॥ ~ ॥

१९ राग—पूरवी एकतालो।

नैन शान्त छबि देखि छके दोऊ ॥ नैन टेक ॥ अब अद्‌भुत दुति नहिं विसराऊं, बुरा भला जग कोटि कहो कोऊ ॥ नैन० ॥ १ ॥ बड़

भागन यह अवसर पाया, सुनियो जी, अब अरज मेरी कहूं। भवभवमें तुमरे चरननको, बुधजन दास सदा हि बन्यो रहूं ॥ नैन० ॥ २ ॥

२० राग—पूरवी जल्द तितालो।

हरना जी जिनराज, मोरी पीर ॥ हरना ॥ टेक ॥ आन देव सेये जगवासी, सर्यो नहीं मोर काज ॥ हरना ॥ १ ॥ जगमें वसत अनेक सहज ही, प्रनवत विविध समाज। तिनपै इष्ट अनिष्ट कलपना, मैटोगे महाराज ॥ हरना ॥ २ ॥ पुद्गल राचि अपनपौ भूल्यौ, विरथा करत इलाज। अबहिं जथाविधि वेगि बतावो, बुधजनके सिर-ताज ॥ हरना ॥ ३ ॥

२१ राग—पूरवी।

भजन विन यौं ही जनम गमायो ॥ भजन ॥ टेक ॥ पानी पैल्यां पाल न बांधी, फिर पीछैं पछतायो ॥ भज ॥ १ ॥ रामा-मोह भये दिन खोवत आशापाश बँधायो। जप तप संजम दान न दीनौं, मानुष जनम हरायो ॥ भजन० ॥ २ ॥ देह सीस जब कापन लागी; दसन चला वल थायो। लागी आगि भुजावन कारन, चाहत आप

खुजायो ॥ भजन ॥ ३ ॥ काल अनादि भ्रमायो भ्रमतां, कबहुं न थिर चित ल्यायो। हरी विषयसुख भरम भुलानो, मृग तिसना-वश धायो ॥भजन॥४॥

२२ राग--पूरवी।

तारो क्यौं न ; तारो जी म्हें तो थांके शरना आया ॥ टेक ॥ विधना मोकौं चहुँगति फेरत बड़े भाग तुम दरशन पाया ॥ तारो० ॥ १ ॥ मिथ्यामत जल मोह मकरजुत, भरम भौंरमें गोता खाया। तुम मुख वचन अलंवन पाया, अब बुधजन उरमें हरषाया ॥ तारो० ॥ २ ॥

२३

भवदधि-तारक नवका, जगमाहीं जिनवान ॥ भव० ॥ टेक ॥ नय प्रमान पतवारी जाके, खेवट आतम ध्यान ॥ भव ॥१॥ मन वच तन सुध जन भवि धारत, ते पहुंचत शिवथान। परत अथाह मिथ्यात भँवर ते, जे नहिं गहत अजान ॥ भव ॥२॥ बिन अक्षर जिनमुखतैं निकसी परी वरनजुत कान। हितदायक बुधजनकों गनधर, गूंथे ग्रन्थ महान ॥ भव० ॥ ३ ॥

२४ राग--धनासरी धीमो तितालो।

प्रभु, थांसूं अरज हमारी हो ॥ प्रभु ॥ टेक मेरे हितू न कोऊ जगतमैं, तुम ही हो हितकारी हो ॥ प्रभु० ॥१॥ संग लग्यौ मोहि नेक न छांड़ै, देत महा दुख भारी। भववनमाहिं नचावत मोकौं तुम जानत हौ सारी ॥ प्रभु० ॥२॥ थांकी महिमा अगम अगोचर, कहि न सकै बुधि म्हारी। हाथ जोरकै पाय परत हूं, आवागमन निवारी हो ॥ प्रभु० ॥ ३ ॥

२५

याद प्यारी हो, म्हांनैं थांकी याद प्यारी ॥ हो म्हांनै ॥ टेक ॥ मात तात अपने स्वारथके, तुम हितु परउपगारी ॥ हो म्हानैं ॥ १ ॥ नगन छबी सुन्दरता जापै, कोटि काम दुति वारी। जन्म जन्म अवलोकौं निशिदिन, वुधजन जा वलिहारी॥ हो म्हांनैं ॥ २ ॥

२६ राग—गौड़ी ताल।

अरे हाँ रे तैं तो सुधरी बहुत बिगारी ॥ अरे ॥ टेक॥ ये गति मुक्ति महलकी पौरी, पाय रहत क्यौं पिछारी ॥ अरे ॥ १ ॥ परकौं जानि मानि

अपनो पद, तजि ममता दुखकारी । श्रावक कुल भवदधि तट आयो, बूड़त क्यौंरे अनारी ॥ अरे ॥ २ ॥ अबहूं चेत गयो कछु नाहीं, राखि आपनी चारी । शक्तिसमान त्याग तप करिये, तब बुधजन सिरदारी ॥ अरे ॥ ३ ॥

२७ राग—काफी कनड़ी ।

मैं देखा आतमरामा ॥ मैं ॥ टेक ॥ रूप फरस रस गन्धतैं न्यारा, दरस-ज्ञान-गुनधामा । नित्य निरंजन जाकै नाहीं, क्रोध लोभ मद कामा । मैं ॥ १ ॥ भूख प्यास सुख दुख नहिं जाकैं, नाहीं वन पुर गामा । नहिं साहिब नहिं चाकर भाई, नहीं तात नहिं मामा ॥ मैं ॥२॥ भूलि अनादिथकी जग भटकत, लै पुद्गलका जामा । बुधजन संगति जिनगुरुकीतैं, मैं पाया मुझ ठामा ॥ मैं ॥३॥

२८ राग—काफी कनड़ी—ताल पसतो ।

अब अघ करत लजाय रे भाई ॥ अब ॥ टेक श्रावक घर उत्तम कुल आयो, भेंटे श्रीजिनराय ॥ अब ॥१॥ धन वनिता आभूषन परिगह, त्याग करौ दुखदाय । जो अपना तू तजि न सकै पर, सैयां नरक न जाय ॥ अब ॥ २ ॥ विषयकाज क्यौं ज-

नम गुमावै, नरभव कब मिलि जाय। हस्ती चढ़ि जो ईंधन ढोवे, बुधजन कौन बसाय ॥ अब ॥३॥

२९ राग—काफी कनड़ी।

तोकौं सुख नहिं होगा लोभीड़ा ! क्यौं भूल्या रे परभावनमैं ॥ तोकौं० ॥ टेक ॥ किसी भाँति कहुंका धन आवै, डोलत है इन दावनमैं॥ तोकौं ॥ १ ॥ ब्याह करूँ सुत जस जग गावै, लग्यौ रहै या भावनमैं ॥ तोकौं ॥२॥ दरब परिनमत अपनी गौंतैं, तू क्यो रहित उपायनमैं ॥ तोकौं ॥३॥ सुख तो है सन्तोष करनमैं, नाहीं चाह बढ़ावनमैं ॥ तोकौं ॥४॥ कै सुख है बुधजनकी संगति, कै सुख शिवपद पावनमैं ॥ तोकौं ॥ ५ ॥

३० राग—कनड़ी।

निरखे नाभिकुमारजी, मेरे नैन सफल भये। निर ॥ टेक ॥ नये नये वर मंगल आये, पाई निज रिधि सार ॥ निरखे ॥ १ ॥ रूप निहारन कारन हरिने, कीनी आंख हजार। वैरागी मुनिवर हू लखिकै, ल्यावत हरष अपार ॥ निरखे ॥ २ ॥ भरम गयो तत्वारथ पायो, आवत ही दरबार। बुधजन

रचन शरन गहि जांचत, नहिं जाऊं परद्वार ॥ निरखे ॥३॥

३१ राग—बिलावल धीमो तेतालो ।

नरभव पाय फेरि दुख भरना, ऐसा काज न करना हो ॥ नरभव ॥ टेक ॥ नाहक ममत ठानि पुद्गलसौं, करमजाल क्यौं परना हो ॥ नरभव ॥१॥ यह तो जड़ तू ज्ञान अरूपी, तिल तुष ज्यौं गुरु वरना हो । राग दोष तजि भजि समताकौ, कर्म साथके हरना हो ॥ नरभव ॥२॥ यो भव पाय विषय-सुख सेना, गज चढ़ि ईंधन ढोना हो । बुधजन समुझि सेय जिनवर पद, ज्यौं भवसागर तरना हो ॥ नरभव ॥३॥

३२ राग—बिलावल इकतालो ।

सारद ! तुम परसादतैं, आनन्द उर आया ॥ सारद० ॥ टेक ॥ ज्यौं तिरसातुर जीवकौं, अम्रत जल पाया ॥ सारद ॥१॥ नय परमान निखेपतै तत्वार्थ वताया । भाजी भूलि मिथ्यातकी, निज निधि दरसाया ॥ सारद ॥२॥ विधिना मोहि अनादितैं, चहुंगति भरमाया । ता हरिवैकी विधि सबै मुझमाहिं बताया ॥ सारद ॥३॥ गुन अनन्त मति

अलपतैं, मोपै जात न गाया। प्रचुर कृपा लखि रावरी, बुधजन हरषाया॥ सारद॥ ४॥

३३

गुरु दयाल तेरा दुख लखिकैं, सुन लै जो फुरमावै है॥ गुरु०॥ तोमैं तेरा जतन बतावै, लोभ कछू नहिं चावै है॥ गुरु॥१॥ पर सुभावको मोखा चाहै, अपना उसा बनावै है। सो तो कबहूं हुवा न होसी, नाहक रोग लगावै है॥ गुरु॥ खोटी खरी जस करी कमाई, तैसी तेरै आवै है। चिन्ता आगि उठाय हियामैं, नाहक जान जलावै है॥ गुरु॥३॥ पर अपनावै सो दुख पावै, बुधजन ऐसे गावै है। परको त्यागि आप थिर तिष्ठै, सो अविचल सुख पावै है॥ गु० ४॥

३४ राग—असावरी।

अरज ह्मारी मानो जी, याही ह्मारी मानो, भवदधि हो तारना ह्मारा जी॥अरज०॥टेक॥ पतितउधारक पतित पुकारै, अपनो विरद पिछानो॥ अरज॥१॥ मोह मगर मछ दुख दावानल, जनम मरन जल जानो। गति गति भ्रमन भँवरमैं डूबत, हाथ पकरि ऊंचो आनो॥अरज॥२॥ जगमैं आन

देव बहु हेरे, मेरा दुख नहिं भानो। बुधजनकी करुना ल्यो साहिब, दीजै अविचल थानो ॥अरज॥

(३५) राग—असावरी जोगिया ताल धीमो तेतालो।

तू कांई चालै लाग्यो रे लोभीड़ा, आयो छै बुढ़ापो ॥तू॥टेक॥ धंधामाही अंधा ह्वै कै, क्यों खोवै छै आपो रे ॥तू॥१॥ हिमतघटी थारी सुमति मिटी छै, भाजि गयो तरुणापो। जम ले जासो सब रह जासी, संग जासी पुन पापो रे ॥तू॥२॥ जग स्वारथकौ कोइ न तेरो, यह निह्चै उर थापो। बुधजन ममत मिटावौ मनतैं, करि मुख श्रीजिनजापो रे॥

(३६) राग—असावरी जोगिया ताल धीमो तेतालो।

थे ही मोने तारो जी, प्रभुजी कोई न हमारो ॥थेही॥टेक॥ हूं एकाकि अनादि कालतैं, दुख पावत हू भारो जी ॥ थे ही ॥१॥ बिन मतलबके तुम ही स्वामी, मतलबकौ संसारो। जग जन मिलि मोहि जगमैं राखैं, तू ही काढ़नहारो ॥थे ही॥२॥ बुधजन के अपराध मिटावो, शरन गह्यो छै थारो। भवदधिमाहीं डूबत मोकौं, कर गहि आप निकारो ॥३॥

( ३७ ) राग—असावरी मांझ, ताल धीमो एकतालो।

प्रभू जी अरज ह्मारी उर धरो ॥प्रभू जी टेक॥

प्रभू जी नरक निगोद्यांमैं रुल्यो, पायौ दुःख अ-पार ॥प्रभूजी॥१॥ प्रभू जी, हूं पशुगतिमैं ऊपज्यौ, पीठ सह्यौ अतिभार ॥प्रभू जी॥२॥ प्रभू जी, विषय मगनमैं सुर भयो, जात न जान्यौ काल ॥प्रभूजी ॥ ३ ॥ प्रभूजी नरभव कुल श्रावक लह्यौ, आयो तुम दरवार ॥ प्रभू जी ४ ॥ प्रभू जी, भव भरमन बुधजनोंजी, मेटौ करि उपगार ॥ प्रभू जी ॥ ५ ॥

३८ राग-आसावरी ।

जगतमें होनहार सो होवै, सुर नृप नहिं मिटावै ॥ जगत० ॥ टेक ॥ आदिनाथसेकौं भोजनमैं अन्तराय उपजावै। पारसप्रभुकौं ध्यान लीन लखि कमठ मेघ वरसावै ॥ जगत० ॥१॥ लखमणसे संग भ्राता जाकै, सीता राम गमावै ॥ जगत० ॥२॥ जैसो कमावै तैसो ही पावै, यो बुधजन समझावै। आप आपकौं आप कमावौ, क्यौं परद्रव्य कमावै॥ जगत ॥३॥

---

# भागचन्द पद संग्रह।



३९

उग्रसेन गृह ब्याहन आये, समदविजयके लाला ये ॥ उग्रसेन० ॥ टेक ॥ अशरन पशु आक्रन्दन लखिके, करुना भाव उपाये। जगत विभूति भूति सम तजिके, अधिक विराग बढ़ाये ॥ उग्रसेन०॥१॥ मुद्रा नगन धरी तन्द्रा विन, आतम ब्रह्मरुचि लाये। उर्जयन्तिगिरि शिखरोपरि शुचि थानकमें थाये ॥ उग्रसेन ॥२॥ पंचमुष्ठि चढ़ि, कच लुंच मुश्च रज, सिद्धनको शिर नाये। धवल ध्यान पावद पावक ज्वालातैं, करम कलंक जलाये ॥ उग्र ॥३॥ वस्तु समस्त हस्तरेखावत, जुगपत ही दरसाये। निरवशेष विध्वस्त कर्मकर, शिवपुरकाज सिधाये ॥ उग्रसेन ॥४॥ अव्याबाध अगाध बोधमयतत्रानन्द सुहाये। जगभूषन दूषनवित स्वामी, भागचन्द गुन गाये ॥ उग्रसेन ॥५॥

४०

सांची तो गंगा यह वीतरागवानी, अविच्छन्न

धारा निज धर्मकी कहानी ॥ सांची० ॥ टेक ॥जामें अति ही विमल अगाध ज्ञान पानी, जहां नहीं संभयादि पंककी निशानो ॥ सांची ॥१॥ सप्तभंग जहँ तरंग उछलत सुखदानी, संतचित्त मरावृन्द रमैं नित्य ज्ञानी ॥ सांचो ॥२॥ जाके अवगाहनतैं शुद्ध होय प्रानी, भागचन्द्र निहचौ घटमाहिं या प्रमानी। सांची० ॥३॥

४१ राग—प्रभाती।

प्रभु तुम सूरत दृगसों निरखै हरखै मोरो जीयरा ॥ प्रभु तुम० ॥ टेक ॥ भुजत कषायानल पुनि उपजै, ज्ञानसुधारस सीयरा ॥ प्रभु तुम ॥१॥ वीतरागता प्रगट होत है, शिवथल दीसै नीयरा ॥ प्रभु तुम ॥२॥ भागचन्द तुम चरन कमलमें, वसत सन्तजन हीयरा ॥ प्रभु ॥३॥

४२ राग—प्रभाती।

अरे हो जियरा धर्ममें चित्त लगाय रे ॥ अरे हो० ॥टेक॥ विषय विषसम जान भौंदू वृथा क्यों तू लुभाय रे। अरे हो॥१॥ संग भार विषाद तोकों, करत क्या नहिं भाय रे। रोग-उरग-निवास वामी कहा नहिं यह काय रे ॥ अरे हो ॥२॥ काल हरिकी

गर्जना क्या, तोहि सुनि न पराय रे, आपदा भर नित्य तोकौं, कहा नहीं दुःख दायरे ॥ अरे हो ॥३॥ यदि तोहि कहा नहीं दुख, नरकके असहाय रे। नदी वेतरनी जहां जिय परे अति बिललाय रे॥ अरे हौ ॥४॥ धनादिक घनपटल सम, छिनकमांहिं बिलाय रे। भागचन्द सुजान इमि जदु कुल-तिलक गुन गाय रे ॥५॥

४३ राग—विलावल।

सुमर सदा मन आतमराम, सुमर सदा मन आतमराम ॥ टेक ॥ स्वजन कुटुम्बी जन तू पोखै, तिनको होय सदैव गुलाम। सो तो हैं स्वारथके साथी, अन्तकाल नहिं आवत काम ॥ सुमर सदा ॥१॥ जिमि मरीचिकामें मृग भटके, परत सो जब ग्रीषम अति घाम। तैसे तू भवमाहीं भटके धरत न इक छिनहू विसराम ॥ सुमर ॥ २ ॥ करत न ग्लानी अब भोगनमें, धरत न वीतराग परिनाम। फिर किमि नरकमाहिं दुख सहसी, जहां सुख लेशमें आठौं जाम ॥३॥ तातैं आकुलता अब तजिके, थिर ह्वै वैठो अपने धाम। भागचन्द वसि ज्ञान नगरमें, तजि रागादिक ठग सब ग्राम ॥सु०।

४४ राग—सारङ्ग।

श्रीमुनि राजत समता संग। कायोत्सर्ग समायत अंग ॥ टेक ॥ करतैं नहिं कछु कारज तातैं आलम्बित भुज कीन अभंग। गमन काज कछु हूं नहिं तातैं, गति तजि छाके निज रसरंग ॥ श्रीमुनि० ॥१॥ लोचनतैं लखिवौ कछु नाहीं, तातैं नासा दृग अचलंग। सुनिवे जोग रह्यो कछु नाहीं, तातैं प्रास इकंत सुचंग ॥ श्रीमुनि० ॥२॥ तहँ मध्यान्हमाहिं निज ऊपर, आयो उग्र प्रताप पतंग। कैधौं ज्ञान पवनबल प्रज्वलित, ध्यानानलसौं उछलि फुलिंग ॥ श्रीमुनि० ॥३॥ चित्त निराकुल अतुल उठत जहं, परमानन्द पियूषतरंग। भागचन्द ऐसे श्रीगुरुपद, बंदत मिलत स्वपद उत्तङ्ग ॥श्री०॥

४५ राग—गौरी।

आतम अनुभव आवै जब निज, आतम अनुभव आवै। और कछु न सुहावै, जब निज० ॥ टेक ॥ रस नीरस हो जात ततच्छिन, अच्छ विषय नहीं भावै ॥ आतम० ॥१॥ गोष्ठी कथा कुतूहल बिघटै, पुद्गलप्रीति नसावै ॥ आतम० ॥२॥ राग दोष जुग चपल पक्षजुत मन पक्षी मर जावै

आतम० ॥३॥ ज्ञानानन्द सुधारस उमगै, घट अंतर न समावै ॥ आतम ॥ भागचन्द ऐसे अनुभवके हाथ जोरि सिर नावै ॥ आतम० ॥४॥

४६ राग—ईमन ।

महिमा है अगम जिनागमकी ॥ टेक ॥ जाहि सुनत जड़ भिन्न पिछानी, हम चिन्मूरति आतम-की ॥ महिमा० ॥ १ ॥ रागादिक दुखकारन जानैं, त्याग बुद्धि दीनी भ्रमकी । ज्ञान ज्योति जागी घट अन्तर, रुचि वाढ़ी पुनि शमदमकी ॥ महिमा ॥२॥ कर्म बन्धकी भई निरजरा, कारण परंपराक्र-मकी । भागचन्द शिवलालच लागो, पहुंच नहीं है जहां जमकी ॥ महिमा० ॥३॥

४७

ऐसे जैनी मुनिमहाराज, सदा उर मो बसौ ॥ टेक ॥ तिन समस्त परद्रव्यनिमाहीं, अहंबुद्धि तजि दीनी ॥ गुन अनन्त ज्ञानादिक मम पुनि, स्वानुभूति लखि लीनी ॥ ऐसे० ॥१॥ जे निजबु-द्धिपूर्व रागादिक, सकल विभाव निवारैं । पुनि अ-बुद्धिपूर्वकनाशनको, अपने शक्ति सम्हारैं ॥ ऐसे० ॥ २ ॥ कर्म शुभाशुभ बन्ध उदयमें हर्ष बिषाद न

राखैं। सम्यगदर्शनज्ञान चरनतप, भावसुधारस चाखैं ॥ ऐसे ॥३॥ परकी इच्छा तजि निजबल सजि, पूरब कर्म खिरावैं। सकल कर्मतैं भिन्न अवस्था सुखमग लखि चित चावैं ॥ ऐसे ॥४॥ उदासीन शुद्धोपयोगरत सबके दृष्टा ज्ञाता। बाहिजरूप नगन समताकर, भागचन्द सुखदाता ॥ऐसे॥

४८ राग—जंगला।

तुम गुनमनिनिधि हो अरहंत ॥ टेक ॥ पार न पावत तुमरो गनपति, चार ज्ञान धरि संत ॥ तुम गुन० ॥१॥ ज्ञानकोष सब दोष रहित तुम, अलख अमूर्ति अचिंत ॥ ॥ तुम गुन ॥ २ ॥ हरिगन अरचत तुम पदवारिज, परमेष्ठी भगवन्त ॥ तुम गुन ॥ ३ ॥ भागचन्दके घटमन्दिरमें, बसहु सदा जयवंत ॥ तुम गुन ॥४॥

४९ राग—जंगला।

शान्ति बरन मुनिराई वर लखि। उत्तर गुनगन सहित (मूल गुन सुभग) बरात सुहाई ॥टेक॥ तप रथपै आरूढ़ अनूपम, धरम सुमंगलदाई ॥ शांति बरन ॥१॥ शिवरमनीको पानि ग्रहण करि, ज्ञानानन्द उपाई ॥ शांति बरन ॥ भागचन्द ऐसे

वनराको, हाथ जोर सिरनाई ॥ ३ ॥

५० राग—जंगला ।

म्हाकैं जिनमूरति हृदय बसो बसी ॥ टेक ॥ यद्यपि करुना रसमय तद्यपि, मोह शत्रु हनि असी असी । म्हा० ॥१॥ भामण्डल ताको अति निर्मल, निःकलंक जिमि ससी ससी ॥ म्हा ॥ २ ॥ लखत होत अति शीतल मति जिमि, सुधा जलधिमें धसी धसी ॥ म्हा ॥३॥ भागचन्द जिस ध्यानमंत्रसों ममता नागिन नसी नसी ॥ म्हा० ॥४॥

५१ राग—खमाच ।

ज्ञानी मुनि छै ऐसे स्वामी गुनरास ॥टेक॥ जिनके शैलनगर मन्दिर पुनि, गिरिकन्दर सुखवास॥ ज्ञानी० ॥ १ ॥ निःकलंक परजंक शिला पुनि, दीप मृगांक उजास ॥ ज्ञान ॥२॥ मृग किंकर करुना वनिता पुनि, शील सलिल तप ग्रास ॥ ज्ञानी ॥३॥ भागचन्द ते हैं गुरु हमरे तिनहीके हम दास ।ज्ञा०

५२ राग खमाच ।

श्रीगुरु है उपगारी ऐसे वीतराग गुनधारी वे ॥ टेक ॥ स्वानुभूति रमनी संग क्रीड़ैं, ज्ञानसंपदा भारी वे ॥ श्रीगुरु ॥१॥ ध्यान पिंजरामें जिन रोको

चित खग चंचलचारी वे ॥श्री० ॥२॥ तिनके चरन-सरोरुह ध्यावै, भागचन्द अघटारी वे ॥ ३ ॥

५३ राग खमाच।

सारौ दिन निरफल खोयवौ करै छै। नर भव लहिकर प्रानी विनज्ञान, सारौ दिन नि० ॥ टेक ॥ परसंपति लखि निज चितमाहीं, विरथा मूरख रोयवौ करै छै ॥ सारौ ॥१॥ कामानलतैं जरत सदा ही, सुन्दर कोयबौ करै छै ॥ सारौ ॥२॥ जिनमत तीर्थस्नान न ठानै, जलसौं पुद्गल धोयबा करै छै ॥ सारौ ॥३॥ भागचन्द इमि धर्म विना शठ मोह-नींदमें सोयबौ करै छै ॥ सारौ ॥४॥

५४ राग सोरठ।

स्वामी मोहि आपनो जानि तारौ, या विनती अब चित धारौ ॥टेक॥ जगत उजागर करुणा सागर, नागर नाम तिहारौ ॥ स्वामी मोहि० ॥१॥ भव अटवीमें भटकत भटकत, अब मैं अति ही हारौ ॥ स्वामी मोहि ॥२॥ भागचन्द स्वच्छन्द ज्ञानमय सुख अनंत विस्तारौ ॥ स्वामी मोहि० ॥३॥

५५ राग—सोरठ।

आवै न भोगनमें तोहि गिलान ॥ टेक ॥ ती-

रथनाथ भोग तजि दीनें, तिनतैं मन भय आन। तू तिनतैं कहुं डरपत नाहीं, दीसत अति बलवान॥ आवै न० ॥१॥ इन्द्रियतृप्ति काज तू भोगै, विषय महा अघखान। सो जैसे घृतधारा डारै पावकज्वाल बुझान॥ आवै न० ॥२॥ जे सुख तौ तीछन दुखदाई, ज्यों मधुलिप्त-कृपान। तातैं भागचंद इनको तजि, आत्मस्वरूप पिछान॥ आवै न० ॥३॥

५६ राग—मल्हार।

मान न कीजिये हो परवीन॥ टेक॥ जाय पलाय चंचला कमला, तिष्ठै दो दिन तीन। धनजोवन छनभंगुर सब ही, होत सुछिन छिन छीन॥ मान न० ॥१॥ भरत नरेन्द्र खण्ड-षट नायक, तेहु भये मद हीन। तेरी बात कहा है भाई, तू तो सहज ही दीन॥ मान न० ॥२॥ भागचन्द मार्दव रसनागर, माहिं होहु लवलीन। तातैं जगत जालमें फिर कहुं, जनम न होय-नवीन॥ मान न० ॥३॥

५७ राग मल्हार।

अरे हो अज्ञानी तूने कठिन मनुषभव पायो टेक॥ लोचनरहित मनुषके करमें, ज्यों बटेर खग आयो॥ अरे हो० ॥१॥ सो तू खोवत विषयन-

माहीं, धरम नहीं चित लायो ॥ अरे हो० ॥२॥ भागचन्द उपदेश मान अब, जो श्रीगुरु फरमायो ॥

५८ राग मलहार।

वरसत ज्ञान सुनीर हो श्रीजिनमुखघनसों ॥ टेक ॥ शीतल होत सुबुद्धिमेदिनी मिटत भवा तपपीर ॥ वरसत० ॥१॥ स्याद्वाद नय दामिनि दमकै, होत निनाद गंभीर ॥ वरसत ॥२॥ करुनानदी वहै चहुं दिशितैं, भरी सो दोई तीर ॥ वरस० ॥३॥ भागचन्द अनुभव मन्दिरको, तजत न संत सुधीर ॥ वरसत ॥४॥

५९ राग मलहार।

मेघघटासम श्रीजिनवानी ॥ टेक ॥ स्यात्पद चपला चमकत जामें, वरसत ज्ञान सुपानी मेघ० ॥१॥ धरमसस्य जातैं वहु वाढ़ै, शिव आनन्दफलदानी ॥ मेघघटा ॥२॥ मोहन धूल दवी सब यातै, क्रोधानल सुबुझानी ॥ मेघघटा ॥३॥ भागचन्द बुधजन केकीकुल, लखि हरखै चितज्ञानी ॥ मेघ० ॥

६० राग धनाश्री।

प्रभू थांको लखि मम चित हरषायो ॥ टेक सुन्दर चिंतारतन अमोलक, रंकपुरुष जिमि पायो

प्रभू० ॥१॥ निर्मलरूप भयो अब मेरो, भक्तिनदी-
जल न्हायो। प्रभू ॥२॥ भागचन्द अब मम करत-
लमें अविचल शिवथल आयो ॥ प्रभू ॥३॥

६१ राग मलहार।

प्रभू म्हांकी सुधि, करुना करि लीजे ॥ टेक
मेरे इक अबलम्बन तुम ही, अब न बिलम्ब करीजे
प्रभू० ॥१॥ अन्य कुदेव तजे सब मैंने तिनतैं निज-
गुन छीजे ॥ प्रभू०॥२॥ भागचन्द तुम शरन लियो
है, अब निश्चलपद दीजे ॥ प्रभू० ॥ ३ ॥

६२ राग कलिगड़ा।

ऐसे साधू सुगुरु कब मिलिहैं ॥टेक॥ आप तरें
अरु परको तारैं, निष्प्रेही निर्मल हैं ॥ ऐसे० ॥१॥
तिलतुषमात्र संग नहिं जाकै, ज्ञान-ध्यान-गुण-बल
हैं ॥ ऐसे साधू ॥२॥ शान्तदिगम्बर मुद्रा जिनकी,
कन्दिरतुल्य अचल हैं ॥ ऐसे ॥३॥ भागचन्द तिन-
को नित चाहै, ज्यों कमलनिको अल है ॥ ऐसे०

६३ राग कहरवा कलिगड़ा।

केवल जोति सुजागी जी, जब श्रीजिनवरके
॥ टेक ॥ लोकालोक विलोकत जैसे, हस्तामल वड़-
भागी जी ॥ के० ॥१॥ हार-चूड़ामनिशिखा सहज

ही, नग्न भूमितें लागीजी ॥ केवल० ॥२॥ समव-सरन रचना सुर कीन्हीं, देखत भ्रम जन त्यागी जी ॥ केवल० ॥३॥ भक्तिसहित अरचा नव कीन्हीं-परम धरम अनुरागी जी ॥ केवल० ॥४॥ दिव्य-ध्वनि सुनि सभा दुवादश, आनँदरसमें पागी जी ॥ केवल ॥५॥ भागचन्द प्रभु भक्ति चहत है, और कछु नहिं मांगी जी ॥६॥

६४ राग ठुमरी।

जीवनिके परिनामनिकी यह, अति विचित्रता देखहु ज्ञानी ॥ टेक ॥ नित्य निगोदमाहितैं कढि कर, नर परजाय पाय सुखदानी। समकित लहि अन्तर्मुहूर्तमैं, केवल पाय वरै शिवरानी ॥१॥ मुनि एकादश गुणथानक चढ़ि, गिरत तहांतैं चित भ्रम ठानी। भ्रमत अर्धपुद्गल प्रावर्तन, किंचित् ऊन काल परमानी ॥२॥ निज परिनामनिकी सँभालमें, तातैं गाफिल मत ह्वै प्रानी। बंध मोक्ष परिनामनि ही सों, कहत सदा श्रीजिनवरवानी ॥३॥ सकल उपाधिनिमित भावनिसों, भिन्न सुनिज परनतिको छानी। ताहि जानि रुचि ठानि होहु थिर, भागचन्द यह सीख सयानी ॥४॥

६५

जीव ! तू भ्रमत सदीव अकेला । संग साथी कोई नहिं तेरा ॥ टेक ॥ अपना सुखदुख आपहि भुगतै, होत कुटुम्ब न भेला। स्वार्थ भयैं सब बिछरि जात हैं, विघट जात ज्यों मेला ॥१॥ रक्षक कोइ न पूरन ह्वै जब, आयु अन्तकी बेला। फूटत पारि बँधत नहीं जैसें, दुद्धर-जलको ठेला ॥२॥ तन धन जीवन विनशि जात ज्यों, इन्द्रजालका खेला। भागचन्द इमि लखकरि भाई हो सतगुरुका चेला॥

६६ ख्याल।

बिन काम ध्यानमुद्राभिराम, तुम हो जगनायकजी ॥ टेक ॥ यद्यपि, वीतराग मय तद्यपि, हो शिवदायकजी ॥ विन काम० ॥१॥ रागी देव आप ही दुखिया, सो क्या लायकजी ॥ विन काम ॥२॥ दुर्जय मोह शत्रु हनवे को, तुम वच शायक जी ॥ विनकाम० ॥३॥ तुम भवमोचन ज्ञान सुलोचन, केवल क्षायक जी ॥ विन काम० ॥४॥ भागचन्द भागनतैं प्रापति, तुम सब ज्ञायकजी ॥ विन०॥५॥

६७

परनति सब जीवनकी, तीन भाँति वरनी एक

पुण्य एक पाप, एक रागहरनी ॥ पर०॥ टेक ॥ तामें शुभ अशुभ बन्ध, दोय करैं कर्मबन्ध, वीतराग परिनति ही, भवसमुद्रतरनी ॥१॥ जावत शुद्धोपयोग, पावत नाहीं मनोग, तावत ही सरन जोग, कही पुण्य करनी ॥२। त्याग शुभ क्रिया कलाप, करो मत कदाच पाप, शुभमें न मगन होय, शुद्धता विसरनी ॥३॥ ऊंच ऊंच दशा धारि, चित प्रमादको विडारि, ऊंचली दशातैं मति, गिरो अधो अधो धरनी । ४॥ भागचन्द या प्रकार, जीव लहै सुख अपार, याके निरधारि स्याद्वादकी उचरनी ॥

६८

आकुलरहित होय इमि निशदिन, कीजे तत्त्व विचारा हो । को मैं कहा रूप है मेरा, पर है कौन प्रकारा हो ॥ टेक ॥१॥ को भव-कारण बन्ध कहा को, आस्रवरोकनहारा हो । खिपत कर्म बन्धन काहेसों, थानक कौन हमारा हो ॥२॥ इमि अभ्यास किये पावत है, परमानन्द अपारा हो । भागचन्द यह सार जान करि, कीजे वारंवारा हो ॥ आकुलरहित होय० ॥ ३ ॥

---



६९ राग—सोरठ ।

अज्ञानी पाप धतूरा न बोय ॥टेक॥ फल चा-
खनकी वार भरै दृग, मर है मूरख रोय ॥ अज्ञा०
॥१॥ किंचित् विषयनिके सुख कारण दुर्लभ देह न
खोय । ऐसा अवसर फिर न मिलैगा, इस नींदड़ी
न सोय ॥ अज्ञानी ॥२॥ इस विरियांमैं धर्म-कल्प-
तरु, सींचत स्याने लोय । तू विष बोवन लागत
तो सम, और अभागा कोय ॥ अज्ञानी ॥३॥ जे
जगमें दुखदायक बेरस, इसहीके फल सोय । यों
मन भूधर जानिकै भाई, फिर क्यों भोंदू होय ॥अ०

७० राग सोरठ ।

सुन ज्ञानी प्राणी, श्रीगुरु सीख सयानी ॥टेक॥
नरभव पाय विषय मति सेवो, ये दुरगति अग-
वानी ॥ सुन ॥१॥ यह भव कुल यह तेरी महिमा
फिर समझो जिनवानी । इस अवसरमैं यह चप-
लाई, कौन समझ उर आनी ॥ सुन ॥२॥ चंदन
काठ-कनकके भाजन, भरि गंगाका पानी । तिल

खलि रांधत मन्दमती जो, तुझ क्या रीस बिरानी सुन ॥३॥ भूधर जो कथनी सो करनी, यह बुधि है सुखदानी। ज्यों मशालची आप न देखै, सो मति करै कहानी ॥ सुनि ॥४॥

७१ राग—सोरठ।

सुनि ठगनी माया, तैं सब जग ठग खाया ॥ टेक ॥ टुक विश्वास किया जिन तेरा, सो मूरख पिछताया ॥ सुनि ॥१॥ आपा तनक दिखाय बीज ज्यों, मूढमती ललचाया। करि मद अन्ध धर्म हर लीनौं, अन्त नरक पहुंचाया ॥ सुनि ॥२॥ केते कंथ किये तैं कुलटा, तो भी मन न अघाया। किसहीसौं नहिं प्रीति निबाही, वह तजि और लुभाया ॥ सुनि ॥३॥ भूधर छलत फिरै यह सबकों, भौंदू करि जग पाया। जो इस ठगनीकों ठग बैठे, मैं तिसको सिर नाया ॥ सुनि ॥४॥

७२ रा—ख्याल।

जगमें जीवन थोरा, रे अज्ञानी जागि ॥ टेक॥ जनम ताड़ तरुतैं पड़ै, फल संसारी जीव। मौत महीमैं आय हैं, और न ठौर सदीव ॥ जगमें० ॥१॥ गिर—सिर दिवला जोइया, चहुं दिशि बाजै

पौन । बलन अचंभा मानिया, बुझन अचंभा कौन जगमैं ॥२॥ जो छिन जाय सो आयमैं, निशि दिन ढूकै काक । बांधि सकै तो है भला, पानी पहिली पाल ॥ जगमें ॥३॥ मनुष देह दुर्लभ्य है, मति चूकै यह दाव । भूधर राजुलकंतकी, शरण सिताबी आव ॥ जगमें ।४॥

७३ राग—ख्याल ।

गरव नहिं कीजै रे, ए नर निपट गँवार ॥टेक॥ झूठी काया झूठो माया, छाया ज्यों लखि लीजै रे ॥ गरव० ॥१॥ कै छिन सांझ सुहागरु जोबन, कै दिन जगमें जीजै रे ॥ गरव ॥ २ ॥ वेगा चेत विलम्ब तजो नर, बन्ध बढ़ै थिति छीजै रे ॥ गरव ॥३॥ भूधर पलपल हो है भारो, ज्यों ज्यों कमरी भींजै रे ॥ गरव ॥४॥

७४ राग—ख्याल ।

देख्यो री ! कहीं नेमिकुमार ॥ टेक ॥ नैंननि प्यारो नाथ हमारो, प्रानजीवन प्राननआधार ॥ देख्यो० ॥१॥ पीव वियोग विथा बहु पीरी, पीरी भई हलदी उनहार । होउं हरी तबही जब भेटौं, स्यामवरन सुन्दर भरतार ॥ देख्यो ॥२॥ विरह न-

दी असराल बहै उर, बूढ़त हौं वामैं निरधार। भू-
धर प्रभु पिय खेवटिया विन, समरथ कौन उतार-
नहार ॥ देख्यौं० ॥३॥

७५ राग—पंचम।

जिनराज ना विसार, मति जन्म वादि हारो
॥टेक॥ नर भौ आसान नाहिं, देखो सोच समझ
वारो ॥ जिनराज० ॥१॥ सुत मात तात तरुनो,
इनसौं ममत निवारो। सबही सगे गरजके दुखसीर
नहिं निहारो ॥ जिनराज० ॥२॥ जे खायं लाभ स-
ब मिलि, दुर्गतमैं तुम सिधारो। नटका कुटुम्ब
जैसा, यह खेल यों विचारो॥ जिनराज ॥३॥ नाह-
क पराये काजैं, आपा नरकमैं पारो। भूधर न भू-
ल जगमैं, जाहिर दगा है यारो ॥ जिनराज ॥४॥

७६ राग—नट।

जिनराज चरन मन मति बिरै ॥ टेक ॥ को
जानैं किहिंवार कालकी, धार अचानक आनि परै।
जिनराज०॥१॥ देखत दुख भजि जाहिं दशौं दिश
पूजत पातकपुंज गिरै। इस संसार क्षारसागरसौं,
और न कोई पार करै॥ जिनराज० ॥२॥ इक चित
ध्यावत वांछित पावत, आवत मंगल विघन टरै।

मोहनि धूलि परी मांथे चिर, सिर नावत ततकाल झरै ॥ जिनराज ॥३॥ तवलौं भजन संवार सयानैं, जबलौं कफ नहिं कंठ अरै । अगनि प्रवेश भयो घर भूधर, खोदत कूप न काज सरै ॥ जिनराज ॥

७७ राग—सारङ्ग ।

भवि देखि छबी भगवानकी ॥ टेक ॥ सुन्दर सहज सोम आनन्दमय, दाता परम कल्यानकी ॥ भवि० ॥१॥ नासादृष्टि मुदित मुखवारिज, सीमा सब उपमानकी । अंग अडोल अचल आसन दिढ़, वही दशा निज ध्यानकी ॥२॥ इस जोगासन जोगरीनिसौं, सिद्ध भई शिवथानकी । ऐसें प्रकट दिखावै मारग, मुद्रा धात पखानकी ॥ भवि ॥३॥ जिस देखें देखन अभिलाषा, रहत न रंचक आनकी तृपत होत भूधर जो अब ये, अंजुलि अम्रतपानकी ॥ भवि ॥४॥

७८ राग मलार ।

अब मेरैं समकित सावन आयो ॥टेक॥ बीति कुरीति मिथ्यामति ग्रीषम, पावस सहज सुभायो ॥ अब मेरैं० ॥१॥ अनुभव दामिनि दमकन लागी, सुरति घटा घन छायो । बोलै विमल विवेक पपीहा, सुमति सुहागिनि भायो ॥ अब मेरैं० ॥२॥ गुरु-

धुनि गरज सुनत सुख उपजै, मोर सुमन विहसायो। साधक भाव अँकुर उठे बहु, जित तित हरष सवायो॥ अब मेरैं॥ ३॥ भूल धूल कहिं मूल न सूझत, समरस जल झर लायो। भूधर को निकसै अब बाहिर, निज निरचूधर पायो॥ अब मेरैं॥४॥

७९ राग—सोरठ।

भगवन्तभजन क्यों भूला रे॥ टेक॥ यह संसार रैनका सुपना, तन धन वारि-बबूला रे॥ भगवन्त०॥१॥ इस जीवनका कौन भरोसा, पावक में तृणपूला रे!। काल कुदार लियें सिर ठाड़ा, क्या समझै मन फूला रे!॥ भगवन्त॥२॥ स्वारथ साधैं पांच पांव तू, परमारथकों लूला रे!। कहु कैसें सुख पैहै प्राणी, काम करै दुखमूला रे॥ भगवन्त॥३॥ मोह पिशाच छल्यो मति मारै, निज कर कन्ध बसूला रे। भज श्रीराजमतीवर भूधर, दो दुरमति सिर धूला रे॥४॥

८० राग—विहागरो।

नेमि बिना न रहै मेरो जियरा॥ टेक॥ हेर री हेली तपत उर कैसो, लावत क्यों निज हाथ न नियरा॥ नेमि बिना०॥१॥ करि करि दूर कपूर क-

मल दल, लगत करूर कलाधर सियरा ॥ नेमि० ॥२॥ भूधरके प्रभु नेमि पिया विन, शीतल होय न राजुल हियरा ॥ नेमि विना० ॥३॥

८१ राग—ख्याल ।

मन मूरख पन्थी, उस मारग मति जाय रे ॥ ॥ टेक ॥ कामिनि तन कांतार जहां है, कुच परवत दुखदाय रे ॥ मन मूरख० ॥१॥ काम किरात बसै तिह थानक, सरवस लेन छिनाय रे । खाय खता कीचकसे बैठे, अरु रावनसे राय रे ॥ मन मूरख० ॥२॥ और अनेक लुटे इस पैंड़े, वरनैं कौन बढ़ाय रे । वरजत हीं वरज्यौ रह भाई, जानि दगा मति खाय रे ॥ मन मूरख ॥३॥ सुगुरु दयाल दया करि भूधर, सीख कहत समझाय रे । आगैं जो भावै करि सोई, दोनो बात जनाय रे ॥ मन मूरख ॥४॥

८२ राग—विलावल ।

रटि रसना मेरी ऋषभ जिनन्द, सुर नर जच्छ चकोरन चन्द ॥ टेक ॥ नामी नाभि नृपतिके बाल मरुदेवीके कुँवर कृपाल ॥ रटि० ॥१॥ पूज्य प्रजापति पुरुष पुरान, केवल किरन धरैं जगभान ॥रटि० ॥ २ ॥ नरकनिवारन विरद विख्यात, तारन तरन

जगतके तात ॥ रटि० ॥३॥ भूधर भजन किये निरबाह, श्रीपद-पद्म भँवर हो जाह ॥४॥ रटि०

८३ राग - गौरी ।

मेरी जीभ आठौं जाम, जपि जपि ऋषभजिनिंदजीका नाम ॥टेक॥ नगर अजुध्या उत्तम ठाम, जनमैं नाभि नृपतिके धाम ॥ मेरी० ॥१॥ सहस अठोत्तर अति अभिराम, लसत सुलच्छन लाजत काम ॥ मेरी० ॥२॥ करि थुति गान थके हरि राम, गनि न सके गणधर गुन ग्राम ॥ मेरी० ॥३॥ भूधर सार भजन परिनाम, अर सब खेल खेलके खांम(?) मेरी० ॥४॥

८४ राग--धमाल ।

देखे देखे जगतके देव, राग रिससौं भरे ॥ टेक ॥ काहूके संग कामिनि कोऊ, आयुधवान खरे देखे० ॥१॥ अपने औगुन आपही हो, प्रकट करै उघरे । तऊ अबूझ न बूझहिं देखो, जन मृग भोर परे ॥ देखे० ॥२॥ आप भिखारी ह्वै किनही हो, काके दलिद हरे । चढ़ि पाथरकी नावपै कोई, सुनिये नाहिं तरे ॥ देखे० ॥३॥ गुन अनन्त जा देवमें औ, ठारह दोष टरे । भूधर ता प्रति भावसौं दोऊ, कर निज सीस धरे ॥४॥

८५

देखो गरवगहेली री हेली ! जादोंपतिकी नारी ॥ टेक ॥ कहां नेमि नायक निज मुखसौं, टहल कहै बड़भागो । तहां गुमान कियो मतिहीनी, सुनि उर दौसो लागी ॥ देखो० ॥१॥ जाकी चरण धूलिको तरसे, इन्द्रादिक अनुरागी ता प्रभुको तन--वसन न पीड़ै, हा ! हा ! परम अभागो ॥ देखो० ॥२॥ कोटि जनम अघभंजन जाके, नामतनी वलि जइये । श्रीहरिवंशतिलक तिस सेवा, भाग्य विना क्यों पइये ॥ देखो० ॥३ । धनि वह देश धन्य वह धरनी, जगमें तीरथ सोई । भूधरके प्रभु नेमि नवल निज, चरन धरै जहां दोई ॥ देखो० ॥४॥

८६ राग सोरठ ।

चित ! चेतनकी यह विरियां रे ॥ टेक ॥ उत्तम जनम सुनत तरुनापौ, सुजत वेल फल फरियां रे । चित० ॥१॥ लहि सत संगतिसौं सव समझी, करनी खोटी खरियां रे । सुहित संभाशिथिलता तजिकै, जाहैं वेली झरियां रे ॥ चित० ॥२॥ दल वल चहल महल रूपेका, अर कंचनकी कलियां रे । ऐसी विभव वढ़ीकै वढ़ि है, तेरी गरज क्या सरियां

रे ॥ चित० ॥३॥ खोय न वीर विषय खल सांटैं, ये क्रोरनकी घरियां रे। तोरी न तनक तगाहित भूधर. मुकताफलकी लरियां रे ॥ चित० ॥४॥

८७ राग—वंगला।

जगमें श्रद्धानी जीव जीवनमुकत हैंगे ॥ टेक॥ देव गुरू सांचे मानैं सांचो धर्म हिये आनैं, ग्रन्थ ते ही सांचे जानैं, जे जिन उकत हैंगे ॥ जगमैं ॥१॥ जीवनकी दया पालैं, झूठ तजि चोरी टालै, परनारी भालै न जिनके लुकत हैंगे ॥ जगमैं ॥२॥ जीयमैं सन्तोष धारैं हियैं समता विचारैं, आगैंको न बंध पारैं, पाछैंसौं चुकत हैंगे ॥ जगमें ॥३॥ बाहिज क्रिया अराधैं, अन्तर सरूप साधैं, भूधर ते मुक्त लाधैं, कहूं न रुकत हैंगे ॥४॥

८८ राग—वंगला।

आया रे बुढ़ापो मानी सुधि बुधि बिसरानी ॥ टेक ॥ श्रवनकी शक्ति घटी, चाल चालै अटपटी, देह लटी भूख घटी, लोचन झरत पानी ॥ आया रे० ॥ १ ॥ दांतनकी पंक्ति टूटी, हाड़नकी सन्धि छूटी, कायाकी नगरि लूटी जात नहिं पहिचानी ॥ आया रे० ॥२॥ बालोंने वरन फेरा, रोगने शरीर

घेरा, पुत्रहूं न आवे नेरा, औरोंकी कहा कहानी ॥
आया रे० ॥३॥ भूधर समुझि अब, स्वहित करैगो
कब, यह गति ह्वै है जब, तब पिछतै है प्रानी ॥
आया रे० ॥४॥

८९ राग—सोरठ।

अन्तर उज्जल करना रे भाई ! ॥ टेक॥ कपट
कृपान तजै नहिं तबलौ, करनी काक न सरना है
॥ अन्तर० ॥१॥ जप तप तीरथ जज्ञ व्रतादिक आ-
गमअर्थ उचरना रे। विषय कषाय कीच नहिं धो-
यो, यों ही पचि पचि मरना रे ॥ अन्तर० ॥ २ ॥
बाहिर भेष क्रिया उर शुचिसों कीये पार उतरना
रे। नाही है सब लोक रंजना, ऐसे वेदन वरना रे
अन्तर० ॥३॥ कामादिक मनसौं मन मैला भजन
ये क्या तिरना रे। भूधर नीलबसनपर कैसैं,
सर रंग उछरना रे ॥ अन्तर० ॥४॥

९० राग—काफी।

मन हंस ! हमारी लै शिक्षा हितकारी ॥टेक॥
श्रीभगवानचरन पिंजरे वसि, तजि विषयनिकी
यारी ॥ मन० ॥१॥ कुमति कागलीसौं मति राचो,
ना वह जात तिहारी। कीजै प्रीत सुमति हंसीसौं,

बुध हंसनकी प्यारी ॥ मन० ॥२॥ काहेको सेवत भव झीलर, दुखजलपूरित खारी । निज बल पंख पसारि उड़ो किन, हो शिव सरवरचारी ॥ मन० ॥३॥ गुरुके वचन विमल मोती चुन, क्यों निज वान विसारी । ह्वै है सुखी सीख सुधि राखें, भूधर भूलैं ख्वारी ॥ मन० ॥

९१ राग--धनासरी।

सो मत सांचो है मन मेरे ॥ टेक ॥ जो अनादि सर्वज्ञप्ररूपित, रागादिक बिन जे रे ॥ सो मत० ॥१॥ पुरुष प्रमान प्रमान वचन तिस, कलपित जान अने रे । राग दोष दूषित तिन वायक, सांचे हैं हित तेरे ॥ सो मत० ॥२॥ देव अदोष धर्म हिंसा बिन लोभ बिना गुरु वे रे । आदि अन्त अविरोधी आगम, चार रतन जहँ ये रे ॥ सो मत ॥३॥ जगत भर्यो पाखंड परख बिन, खाइ खता बहुतेरे भूधर करि निज सुबुधि कसौटी धर्म कनक कसि ले रे ॥ सो मत० ॥४॥

९२

मेरे चारौं शरन सहाई ॥ टेक ॥ जैसें जलधि परत वायसकौं बोहिथ एक उपाई ॥ मेरे० ॥१॥ प-

थम शरन अरहन्त चरनकी, सुरनर पूजन पाई दु-
तिय शरन श्रीसिद्धनकेरी, लोक-तिलक-पुर राई
॥मेरे० ॥२॥ तीजे सरन सर्व साधुनिकी, नगन दि-
गम्बर-काई। चौथे धर्म अहिंसा रूपी, सुरग मु-
कति सुखदाई ॥ मेरे० ॥३॥ दुरगति परत सुजन
परिजनपै, जीव न राख्यो जाई। भूधर सत्य भरो-
सो इनको, ये ही लेहिं बचाई ॥४॥

६३ राग—ख्याल।

अब नित नेमि नाम भजौ ॥ टेक ॥ सच्चा
साहिब यह निज जानौ, और अदेव तजौ ॥अब०
॥१॥ चंचल चित्त चरन थिर राखो, विषयनतैं
वरजौ ॥ अब ॥२॥ आननतैं गुन गाय निरन्तर,
पानन पाँय जजौ ॥ अब ॥३॥ भूधर जो भवसा-
गर तिरना, भक्ति जहाज सजौ ॥४॥

६४ राग—ख्याल बरषा।

"देखनेको आई लाल मैं तो तेरे देखनेको आई" यह चाल।

म्हें तो थाकी आज महिमा जानी ॥ टेक अब
लों नहिं उर आनी ॥ म्हें तो० ॥१॥ काहेको भव
वनमें भ्रमते, क्यों होते दुखदानी ॥ म्हेंतो ॥२॥
नामप्रताप तिरे अंजनसे, कीचकसे अभिमानी ॥

म्हैं तो ॥३॥ ऐसी साख बहुत सुनियत है, जैनपु-
राण बखानी ॥ म्हैं तो ॥ ४ ॥ भूधरको सेवा वर
दीजे, मैं जांचक तुम दानी ॥

९५ राग—विहाग।

जगत जन जूवा हारि चले ॥ टेक ॥ काम
कुटिल संग बाजी माँड़ी, उन करि कपट छले।
जगत० ॥१॥ चार कषायमयी ज. चौपरि, पांसे
जोग रले। इत सरवस उत कामिनी कौंड़ो, इह
विधि झटक चले। जगत ॥२॥ कूर खिलार विचार
न कीन्हों, है है ख्वार भले। विना विवेक मनोरथ
काके, भूधर सफल फले ॥३॥

९६ राग—विहाग।

तहां लै चल री! जहां जादौपति प्यारो
॥ टेक ॥ नेमि निशाकर विन यह चन्दा, तन मन
दहत सकल री। तहां० ॥१॥ किरन किधौं ना-
विक-शर-तति कै, ज्यों पावककी झलरी। तारे हैं
कि अंगारे सजनी, रजनी राकसदल री। तहां ॥२॥
इह विधि राजुल राजकुमारी, विरह तपी वेकल
री। भूधर धन्न शियासुत बादर, वरसायो सम-
जल री। तहां० ॥३॥

९७

ऐसो श्रावक कुल तुम पाय, वृथा क्यों खोवत हो ॥ टेक ॥ कठिन कठिनकर नरभव पाई, तुम लेखी आसान । धर्म विसारि विषयमें राचौ, मानी न गुरुकी आन ॥ वृथा० ॥१॥ चक्री एक मतंगज पायो, तापर ईंधन ढोयो । बिना विवेक बिना मतिहीका, पाय सुधा पग धोयो ॥ वृथा० ॥२॥ काहू शठ चिन्तामणि पायो, मरम न जानो ताय । वायस देखि उदधिमें फैंक्यो, फिर पीछे पछताय ॥ वृथा ॥३॥ सात विसन आठों मद त्यागो, करुना चित्त विचारो । तीन रतन हिरदैमें धारो, आवागमन निवारो ॥ वृथा० ॥४॥ भूधरदास कहत भविजनसों, चेतन अब तो सम्हारो । प्रभुको नाम तरन तारन जपि, कर्मफन्द निरवारो ॥वृथा० ॥५॥

९८ राग—ख्याल ।

नैननिको वान परी, दरसनकी ॥ टेक ॥ जिनमुखचन्द चकोर चित्त मुझ, ऐसी प्रीति करी ॥ नैन० ॥१॥ और अदेवनके चितवनको अब चित चाह टरी । ज्यों सब धूलि दबै दिशि दिशिकी, लागत मेघझरी ॥ नैन० ॥२॥ छबी समाय रही

लोचनमें, बिसरत नाहिं घरी। भूधर कह यह टेव रहो थिर, जनम जनम हमरी ॥ नैन० ॥३॥

९९ राग—मलार।

वे मुनिवर कब मिलिहैं उपगारी ॥ टेक ॥ साधु दिगम्बर नगन निरम्बर, संवर भूषणधारी ॥ वे मुनि० ॥१॥ कंचन काच बराबर जिनकै, ज्यौं रिपु त्यौं हितकारी। महल मसान मरन अरु जीवन, सम गरिमा अरु गारी ॥ वे मुनि० ॥२॥ सम्यज्ञान प्रधान पवन बल, तप पावक परजारी। सेवत जीव सुवर्ण सदा जे, काय-कारिमा टारी ॥ वे मुनि०।३। जोरि जुगल कर भूधर बिनवै, तिन पद ढोक हमारी। भाग उदय दरसन जब पाऊं, ता दिनकी बलिहारी ॥ मुनि० ॥४॥

१०० राग—बिलावल।

सब विधि करन उतावला, सुमरनकौं सीरा ॥ टेक ॥ सुख चाहै संसारमैं, यों होय न नीरा ॥ सब विधि० ॥१॥ जैसे कर्म कमाव है, सो ही फल वीरा। आम न लागै आकके, नग होय न हीरा ॥ सब विधि ॥२॥ जैसा विषयनिकों चहै न रहै छिन धीरा। त्यों भूधर प्रभुकों जपै पहुंचै भव तीरा ॥सब०॥३॥

❦ समाप्त ❦

## श्री रत्नकरण्ड श्रावकाचार।

यह ग्रन्थ पांच वार छप चुका है, इसके सम्बन्धमें कुछ भी लिखना सूर्यको दीपक दिखाना है। प० सदासुखजीने श्रावकोंके लिये यह पथ-प्रदर्शक ग्रन्थ लिखकर महान उपकार किया है। शास्त्राकार न्यो० ५॥) रुपया

## पुरुषार्थ सिद्धयुपाय।

शास्त्राकार पुरानी और नवीन टीकाओं सहित (स्व० प० टोडरमलजी कृत) छपाया है। न्योछावर ४) रुपया मात्र।

## तत्वार्थ राजवार्तिक

स्व० पं० पन्नालालजी दूनीवाल कृत पुरानी भाषामें एक खड ही छपा था उसका मूल्य सिर्फ ४) रक्खा है।

## जैनक्रिया कोष।

स्व० प० दौलतरामजीने आचार सम्बन्धी इस ग्रन्थको लिखकर बहुत कुछ स्पष्ट कर दिया है। वही दुवारा छपाया था पर थोड़ी कापी बाकी हैं, अतएव जिन्हें दरकार हो शीघ्र ही मगा लें। न्योछावर २) रुपया।

## चरचा समाधान।

स्व० पं० भूधरदासजी कृत शास्त्राकार यह छपाया गया है, इसमें तमाम प्रामाणिक ग्रन्थोंके आधारसे सैकड़ों शकाओंका समाधान किया है (गोमट्टसार, राजवार्तिक जैसे ग्रन्थोंके आधारसे) न्यो० २) रु० मात्र।

## सुकुमाल चरित्र

इसका मिलना भी दुष्प्राप्य था, अतएव उसी शास्त्रीय भाषामें जो जयपुर निवासी श्रीमान प० नाथूलालजी दोशीने सकलकीर्ति कृत संस्कृतसे भाषामें लिखी थी प्रगट की है, वास्तवमें सुकमालकी जीवनी पढ़कर आपका हृदय पवित्र हो जायगा, कई उत्तमोत्तम रंगीन चित्र भी दिये हैं। न्यो० १)

## सच्चा जिनवाणी संग्रह ।

प्रतिवर्ष इसको आवृत्ति बराबर ही होती रहती है, इतने महत्वपूर्ण ग्रन्थके विषयमें सिर्फ इतनाही लिखना काफी है कि इसकी बिक्री और प्रचार देखकर नौसे नक्काल लोग लोभ शमन नहीं कर सके और मिलता हुआ नाम रखकर जनताको धोखा दे रहे हैं। पाठकोंको चाहिये कि वे जिनवाणी प्रचारक कार्यालय, जिनवाणी प्रेसका नाम देखकर ही दर्जनों चित्रोंसे विभूषित सच्चा जिनवाणी संग्रह ही खरीदें । पृष्ठ संख्या ८२० के लगभग है, पक्की सुनहरी जिल्द है। न्योछावर ३) तीन रुपया मात्र ।

## आराधना कथा कोष (प्रथम भाग)

यह भी बहुत समयसे मिलता नहीं था अतएव इसे भी नवीन भाषामें २०० पृष्ठका प्रथम भाग लिखवाकर तैयार कराया है, साथही ८ उत्तमोत्तम हाफटोन चित्र भी दिये गये हैं। न्योछावर १।) रुपया मात्र ।

## सप्त व्यसन चरित्र

जैन साहित्यमें यह नवीन ढगसे ही छपाया गया है, अभीतक जितनी भी पुस्तकें निकली हैं उनमें सर्वोत्तम है। इस तरह तीन रंगे हाफटोन चित्र देकर शास्त्र साइजमें, सुन्दर टाइप बार्डर सहित छपाई सफाईके साथ ही पुष्ट कागज देखकर आपका मन प्रसन्न हो जायगा। कई हाफटोन चित्र भी दिये हैं जिससे पुस्तककी उपयोगता और भी बढ़ जाती है। सात व्यसनोंका चित्रोंके साथही फल देखकर प्रत्येक प्राणीका मन दहल जाता है। ऐसी उपयोगी पुस्तक प्रत्येक धर्मात्मा गृहस्थके घरमें रहनी चाहिये। न्योछावर १॥) मात्र ।

## बड़ा पूजा विधान

इसमें प० रामचंद, प० वृन्दावन कृत चौवीसी पाठ कर्मदहन, पंच कल्याणक, शिखर महात्म, पंच परमेष्ठी विधान दिये गये हैं, पक्की सुनहरी जिल्दका दाम २॥) है।

# द्यानत विलास

(१) राग विहागड़ो।

अब हम नेमिजीकी शरन ॥ टेक ॥ और ठौर न मन लगत है. छांड़ि प्रभुके चरन ॥अब०॥ ॥१॥ सकल भवि-अघ-दहन बारिद, विरद तारन तरन। इन्द चंद फनिंद ध्यावैं, पाय सुख दुखहरन ॥ अब० ॥२॥ भरम-तम-हर-तरनि दीपति, करम गन खयकरन। गनधरादि सुरादि जाके, गुन सकत नहिं वरन ॥ अब० ॥३॥ जा समान त्रिलोक में हम, सुन्यौ और न करन। दास द्यानत दयानिधि प्रभु, क्यों तजैंगे परन ॥४॥

(२) राग सोरठा।

गलतानमता कब आवैगा ॥टेक॥ राग दोष परणति मिट जै है, तब जियरा सुख पावैगा ॥ ॥ गलता० ॥१॥ मैं ही ज्ञाता ज्ञान ज्ञेय मैं, तीनों भेद मिटावैगा। करता किरिया करमभेद मिटि, एक दरब लौं लावैगा ॥ गलता० ॥२॥ निहचै अ-

मल मलिन व्योहारी, दोनों पक्ष नसावैगा। भेद गुण गुणोको नहिं ह्वै है, गुरु शिख कौन कहावैगा ॥ गलता० ॥३॥ द्यानत साधक साधि एक करि, दुविधा दूर बहावैगा। वचनभेद कहवत सब मिटकै, ज्योंका त्यों ठहरावैगा ॥४॥

(३) राग सारंग।

मोहि कब ऐसा दिन आय है ॥टेक॥ सकल बिभाव अभाव होंहिंगे, विकलपता मिट जाय है ॥ ॥ मोहि० ॥१॥ यह परमातम यह मम आतम, भेदबुद्धि न रहाय है। ओरनिकी का बात चलावै, भेदविज्ञान पलाय है ॥ मोहि० ॥२॥ जानैं आप आपमैं आपा, सो व्यवहार बिलाय है। नय परमान निखेपन माहीं, एक न औसर पाय है ॥मोहि ॥३॥ दरसन ज्ञान चरनके विकलप, कहो कहां ठहराय है। द्यानत चेतन चेतन ह्वै है, पुदगल पुदगल थाय है ॥

(४) राग विलावल।

जिन नाम सुमर मन! बावरे, कहा इत उत भटकै ॥ जिन० ॥टेक॥ विषय प्रगट विष वेल हैं, इनमें जिन अटकै ॥ जिन नाम० ॥१॥ दुर्लभ नर

भव पायकै, नगसों मत पटकै। फिर पीछैं पछ-तायगो, औसर जब सटकै ॥ जिननाम० ॥२॥ एक घरी है सफल जो, प्रभु गुन रस गटकै। कोटि वरष जीयो वृथा, जो थोथा फटकै ॥ जिन नाम० ॥ ३ ॥ द्यानत उत्तम भजन है, लीजै मन रटकै। भव भवके पातक सबै, जै हैं तो कटकै ॥ जिननाम० ॥४॥

( ५ ) राग काफी।

तू जिनवर स्वामी मेरा, मैं सेवक प्रभु हों तेरा ॥टेक॥ तुम सुमरन बिन मैं बहु कीना, नाना जानि बसेरा। भाग उदय तुम दरसन पायो, पाप भज्यो तजि खेरा ॥ तू जिनवर० ॥१॥ तुम देवा-धिदेव परमेसुर, दीजै दान सबेरा। जो तुम मोख देत नहिं हमको, कहां जायँ किहि डेरा ॥-॥ मात तात तू ही बड़ भ्राता, तोसौं प्रेम घनेरा। द्या-नत तार निकार जगततैं, फेर न ह्वै भवफेरा ॥ ॥ तू जिनवर० ॥३॥

( ६ ) राग काफी धमाल।

सो ज्ञाता मेरे मन माना, जिन निज निज, पर पर जाना ॥टेक॥ छहों दरवतैं भिन्न जानकै,

नव तत्वनितै आना। ताकौं देखै ताकौं जानै, ताहीके रसमें साना॥ सो ज्ञाता० ॥१॥ कर्म शुभाशुभ जो आवत हैं, सो तो पर पहिचाना। तीन भवनको राज न चाहै, यद्यपि गाँठ दरब बहु ना॥ सो ज्ञाता० ॥२॥ अखय अनंती सम्पति विलसै, भव तन भोग मगन ना। द्यानत ता ऊ-पर बलिहारी, सोई 'जीवन मुकत' भना॥

( ७ ) राग केदारो।

सुन मन! नेमिजीके वैन॥ टेक॥ कुमति नासन ज्ञान भासन, सुखकरन दिन रैन॥ ॥सुन० ॥ १ ॥ वचन सुनि बहु होंहिं चक्री, बहु लहैं पद मैन। इन्द चंद फनिन्द पद लैं आतम शुद्धनऐन, ॥ सुन० ॥२॥ वैन सुन बहु मुकत पहुंचे, वचन विनु एकै न। हैं अनक्षर रूप अक्षर, सब सभा सुखदैन॥ सुन० ॥ ३ ॥ प्रगट लोक अलोक सब किय, हरिय मिथ्या सैन। वचन सरधा करौ द्या-नत, ज्यों लहौ पद चैन॥ सुन० ॥४॥

( ८ ) राग मल्हार।

काहेको सोचत अति भारी, रे मन! ॥टेक॥ पूरव करमनकी थित बांधी, सोतो टरत न टारी

॥ काहे० ॥१॥ सब दरवनिकी तीन कालकी, विधि न्यारीकी न्यारी । केवलज्ञानविषैं प्रतिभासी, सो सो ह्वै है सारी ॥ काहे० ॥२॥ सोच किये बहु बंध बढ़त है, उपजत है दुख ख्वारी। चिंता चिता समान बखानी, बुद्धि करत है कारी ॥ काहे० ॥३॥ रोग सोग उपजत चिन्तातैं, कहौ कौन गुनवारी। द्यानत अनुभव करि शिव पहुंचे जिन चिन्ता सब जारी ॥ काहे० ॥४॥

( ६ ) राग केदारो ।

रे जिय! जनम लाहो लेह ॥टेक॥ चरन ते जिन भवन पहुंचैं, दान दैं कर जेह ॥रे जिय०॥१॥ उर सोई जामैं दया है, अरु रुधिरको गेह । जीभ सो जिननाम गावै, सांच सौं करै नेह ॥ रे जिय० ॥२॥ आंख ते जिनराज देखैं, और आंखैं खेह । श्रवन ते जिनवचन सुनि शुभ, तप तपै सो देह ॥ रे जिय० ॥३॥ सफल तन इह भांति ह्वै है, और भाँति न केह । ह्वै सुखी मन राम ध्यावो, कहैं सदगुरु येह ॥ रे जिय० ॥४॥

( १० )

चल देखैं प्यारी, नेमि नवल व्रतधारी ॥टेक॥

रोग दोष विन शोभन मूरति, मुकतिनाथ अवि–कारी ॥ चल० ॥१॥ क्रोध विना किमि करम वि-नाशैं, यह अचरज मन भारी ॥ चल० ॥२॥ वचन अनक्षर सब जिय समझैं, भाषा न्यारी न्यारी ॥ ॥ चल० ॥३॥ चतुरानन सब खलक विलोकैं, पूरव मुख प्रभुकारी ॥ चल० ॥४॥ केवल ज्ञान आदि गुण प्रगटे, नेक न मान कियारी ॥ चल० ॥ ५ ॥ प्रभुकी महिमा प्रभु न कहि सकैं, हम तुम कौन विचारी ॥ चल० ॥६॥ द्यानत नेमिनाथ विन आलो कह मोकौंको तारी ॥ चल० ॥७॥

( ११ ) राग सोरठ।

रुल्यो चिरकाल, जगजाल चहुंगति विषैं, आज जिनराज तुम शरन आयो ॥टेक॥ सह्यो दुख घोर, नहिं छोर आवे कहत, तुमसौं कछु छिप्यो नहिं तुम बतायो ॥ रुल्यो० ॥१॥ तू ही संसार तारक नहीं दूसरो, ऐसो मुह भेद न किन्ही सु-नायो ॥ रुल्यो० ॥२॥ सकल सुर असुर नरनाथ बंदत चरन. नाभिनन्दन निपुन मुनिन ध्याये ॥ ॥ रुल्यो० ॥३॥ तू ही अरहन्त भगवन्त गुणवन्त प्रभु, खुले मुझ भाग अब दरश पायो ॥ रुल्यो०

॥४॥ सिद्ध हौं शुद्ध हौं बुद्ध अविरुद्ध हौं, ईश जगदीश बहु गुणनि गायो ॥ रुल्यो० ॥५॥ सर्व चिन्ता गई बुद्धि निर्मल भई, जब हि चित जुगल चरननि लगायो ॥ रुल्यो० ॥६॥ भयो निहचिन्त द्यानत चरन शर्न गयि, तार अब नाथ तेरो कहायो ॥ रुल्यो० ॥ ७ ॥

( १२ )

कर कर आतमहित रे प्रानी ॥टेक॥ जिन परिनामनि बंध होत है, सो परनति तज दुखदानी ॥ कर० ॥१॥ कौन पुरुष तुम कहां रहत हौ, किहिकी संगति रति मानी । जे परजाय प्रगट पुद्गलमय, तेतैं क्यों अपनी जानी ॥ कर० ॥२॥ चेतनजोति झलक तुझ माहीं, अनुपम सो तैं विसरानी । जाकी पटतर लगत आन नहि दीप रतन शशि सूरानी ॥ कर० ॥३॥ आपमें आप लखो अपनो पद, द्यानत करि तन मन वानी । परमेश्वरपद आप पाइये, यौं भाषें केवलज्ञानी ॥

( १३ ) राग विहागरो।

जानत क्यों नहिं रे, हे नर आतम ज्ञानी ॥ ॥टेक॥ रागदोष पुद्गलकी संगीत, निहचै शुद्धनि-

शानी ॥ जानत० ॥१॥ जाय नरक पशु नर सुर गतिमें, ये परजाय विरानी । सिद्धस्वरूप सदा अ-विनाशी, जानत बिरला प्रानी ॥ जानत० ॥२॥ कियो न काहू हरै न कोई, गुरु शिख कौन कहानी जनम मरन मलरहित अमल है, कीच बिना ज्यों पानी ॥ जानत० ॥३॥ सार पदारथ है तिहुं जग में, नहिं क्रोधी नहिं मानी । द्यानत सो घटमाहिं विराजै, लख हूजै शिवथानी ॥ जाकत० ॥४॥

(१४) राग काफी ।

आपा प्रभु जाना मैं "जाना ॥टेक॥ परमेसुर यह मैं इस सेवक, ऐसो भर्म पलाना ॥ आपा० ॥१॥ जो परमेसुर सो मम मूरति, जो मम सो भगवाना । मरमी होय सोइ तो जानै, जानै नाहीं आना ॥ आपा० ॥२॥ जाकौ ध्यान धरत हैं मुनि गन, पावत हैं निरवाना । अर्हन्त सिद्ध सूरि गुरु मुनिपद, आतमरूप वखाना ॥ आपा० ॥३॥ जो निगोदमें सो मुझमाहीं, सोई है शिवथाना । द्या-नत निहचौं रंच फेर नहिं जानै सो मतिवाना ॥४॥

(१५) राग मल्हार ।

रपमगुरु वरसत ज्ञान झरी ॥ टेक ॥ हरषि

हरषि बहु गरजि गरजिकै, मिथ्यातपन हरी ॥ परमगुरु० ॥१॥ सरथा भूमि सुहावनि लागै, संशय वेल हरी। भविजनमन सरवर भरि उमड़े, समुझि पवन सियरी ॥ परमगुरु० ॥२॥ स्याद्‌वाद् बिजली चमकै, पर मत शिखर परी। चातक मोर साधु श्रावकके, हृदय सुभक्ति भरी ॥ परमगुरु॥३॥ जप तप परमानन्द बढ्यो है, सुसमय नींव धरी। द्यानत पावन पावस आयो, थिरता शुद्ध करी ॥

(१६) राग काफी।

अब हम आतमको पहचानाजी ॥टेक॥ जैसा सिद्धक्षेत्रमें राजत, तैसा घटमें जाना जी ॥ अब हम० ॥१॥ देहादिक परद्रव्य न मेरे, मेरा चेतन बाना जी॥ अब हम० ॥२॥ द्यानत जो जानै सो स्याना, नहिं जानें सो दिवाना जी ॥३॥

(१७)

मेरी बेर कहा ढील करी जी ॥टेक॥ सूली सौं सिंहासन कीनो, सेठ सुदर्शन विपति हरी जी ॥ ॥ मेरी बेर० ॥१॥ सीता सती अगनि मैं पैठी, पावक नीर करी सगरी जी। वारिषेणपै खड़ग चलायो, फूल माल कीनी सुथरी जी ॥ मेरी बेर०

॥ २ ॥ धन्या वापी पयो निकाल्यो, ता घर रिद्ध अनेक भरी जी । सिरीपाल सागरतैं तास्यो, राज-भोगकै मुकत वरी जी ॥ मेरी वेर० ॥३॥ सांप हुयो फूलनकी माला, सोमापर तुम दया धरी जी । द्यानत मैं कछु जांचत नाहीं, कर वैराग्य दशा हमरी जो ॥ मेरी वेर० ॥

( १८ )

जिनके हिरदै भगवान बसैं, तिन आनका ध्यान किया न किया ॥ टेक ॥ चक्री एक मिलाप भयेतैं, और नर न मिलिया मिलिया ॥ जि० ॥१॥ इक चिन्तामणि वांछितदायक, और नग न गहि-या गहिया । पारस एक कनी कर आवे, और धन न लहिया लहिया ॥ जिनके० ॥२॥ एक भान दश दिशि उजियारा, और ग्रह न उदिया उदिया । एक कलपतरु सब सुख दाता, और तरु न उगिया-उगिया ॥ जिनके० ॥३॥ एक अभय महादान देय कें और सुदान दिया न दिया । द्यानत ज्ञानसुधा रस चाख्यो, अम्रत और पिया न पिया ॥४॥

( १९ ) राग परज ।

माई ! आज आनंद कछु कहे न बनै ॥टेक॥

कुमति० ॥ ४ ॥ कुमति रची इक ग्राम कूटने रक्त कुरंगी माई। सुन्दर सुन्दर भोजन तजके गोबर भक्ष कराई ॥ कुमति० ॥५॥ राय अनेक लुटे इस मारग बरणत कोन बड़ाई। बुध महाचन्द्र जानिये दुखकों कुमती द्यो छिटकाइ ॥६॥

( १७ ) माड़।

ऋषभ जिन आवता ये माय, अमा मोरी नग्न दिगम्बर काय ॥ ऋषभ० ॥ टेर ॥ सब नर नारि मिल देखिया ए माय, अमा मोरी नजर भेट बहू लेय ॥ ऋषभ० ॥ १ ॥ कइ गज कइ अश्व देवैं ये माय, अमा मोरी कइ यक कन्या देत ॥ऋष० ॥२॥ कइ रतन नजर कर्‌या हे माय अमा मोरी केई वस्त्र अपार ॥ ऋषभ० ॥ ३ ॥ इत्यादिक वस्तु देवैं हे माय, अमा मोरी वे कछू लेते नांय ॥ ऋषभ० ॥४॥ क्या जानैं क्या चाहि है ए माय, अमा मोरी धन वे कछू यन लेय ॥ ऋषभ० ॥५॥ ऐसे जिन मोकूं मिलो ऐ माय, अमा मोरी बुध महाचन्द्रके भाव ॥ऋषभ०॥६॥

(१८)

शीख सुगुरू नित्य उर धरो सुन ज्ञानी जी। एक भजो तज दोय ज्ञानीजो ॥ शीख ॥ टेर ॥ तीन सदा उरमें धरो सुन ज्ञानीजो, तजो चारको हेत ज्ञानीजो ॥शीख॥१॥ पंचमको नित संग करो सुन ज्ञानीजी,षट तज नीका जानि ज्ञानीजो ॥२ सातनको चितवन करो सुन ज्ञानीजी,आठ तजो दुख कार ज्ञानोजी ॥ शीख ॥३॥ नौ हृदय नित धारिये सुन ज्ञानीजी,दश फुनि ग्यारा धारि ज्ञानी जी ॥ शीख ॥ ४ ॥ बारह फुनि तेरह भजो सुन ज्ञानीजी, बुधमहाचन्द्र निहार ज्ञानीजो ॥ शी०५

(१९)

देखो पुद्गलका परिवारा जामें चेतन है इक न्यारा ॥ देखो ॥ टैर ॥ स्पर्श रसना घ्राण नेत्र फुनि श्रवणपंच यह सारा । स्पर्श रस फुनि गंध वर्ण स्वर यह इनका विषयारा ॥ देखो० ॥ १ ॥ क्षुधातृषा अरु राग द्वेष रुज सप्तधातु दुखकारा बादर सूक्ष्मस्कंध अणु आदिक मूर्तिमई निरधा-

रा ॥ देखो० ॥ २॥ काय बचन मन स्वासोछ्वासजू थावर त्रसकरि डारा । बुधमहाचन्द्र चेतकरि निशदिन तजि पुद्गलपतियारा ॥ यह० ॥३॥

(२०)

अमृत झर झुरिझुरि आवे जिनबानी ॥ अमृत टेर ॥ द्वादशांग बादल व्है उमड़े ज्ञान अमृत रसखानी ॥ अमृत० ॥ १ ॥ स्याद्वाद बिजुरी अति चमके शुभ पदार्थ प्रगटानी । दिव्यध्वनी गंभीर गरज है श्रवण सुनत सुखदानी ॥अमृत॥ २ ॥ भव्यजीव मन भूमि मनोहर पाप कूड़कर हानी । धर्म बीज तहां ऊगत नीको मुक्ति महाफल ठानी ॥ अमृत० ॥ ३ ॥ ऐसो अमृत झर अति शीतल मिथ्या तपत भुजानी । बुधमहाचन्द्र इसी झर भीतर मग्न सफल सोही जानी ॥ अमृतझर० ॥ ४ ॥

(२१)

सीतासती कहत है रावण सुनरे अभिमानी तुम कुलकाष्ट भस्मके कारण हमें आगि आनी ॥

टेर ॥ कहा दिखावत हमको तेरी लंकाराजधानी तेरा राज्य बिभो हम दीसे जूं जीर्णतृण समानी ॥ सीता० ॥ १ ॥ शीलवंत पुरषनके दारिद सोहू सुखदानी । शील हीन तुमसे पापिनके सम्पति दुखदानी ॥ सीता० ॥ २ ॥ हमरे भरता रामचन्द्र देवर लक्ष्मण जानी । महा बलवंत जगतमें नामी तोसे नहीं छानी ॥ सीता० ॥ ३ ॥ चन्द्रनखा तेरी बहिन तासको पुत्ररहित ठानी ॥ खरदूषण हति रंडाकीनी सोतैं नहींमानी ॥ सीता० ॥४॥ जोतूं कहै हम हैं विद्याधर चलत-गगन पानी । काग कहा नहीं गगन चलत है सौ औगुन खानी ॥ सीता० ॥ ५ ॥ प्रतिनारायण नकभूमिमें कहती जिनबानी । बुधमहाचन्द्र कहत है भावी मिटै न मेटानी ॥ सीता० ॥ ६ ॥

(२२)

रावण कहत लंकापति राजा सुन सीतारा-णी । काम अग्नि भस्मित हमको तूं दे सरीर पानी ॥ टेर ॥ देख हमारी तीनखंडको लंका

राजधानी । भूमिगोचरी अरु विद्याधर रहत छं-दिखानी ॥ रावण० ॥ १ ॥ राज हमारो तीन खंड मंदोदरीसी रानी । इन्द्रजीतसे पुत्र विभो-षणसे भाई ज्ञानी ॥ रावण० ॥ २ ॥ इन्द्र आदि विद्याधर हमने जीते सब जानी । छत्र फिरत इक हमरे ऊपर और नही ठानी ॥ रावण० ॥३॥ रंक कहां तेरो भर्ता हमसे रामचन्द्र मानी । महा दुर्बल बनबासी दीसे हमसे रहे छानी ॥ रावण० ॥ ४ ॥ इत्यादिक मानी नही सीता शीलरत्न खा-नी । बुधमहाचन्द्र कहत रावणकी सुधि बुधि बिसरानो ॥ ५ ॥

( २३)

विषय रस खारे, इन्है छाड़त क्यों नहिं जीव । बिषयरस खारे ॥ टेर ॥ मात तात नारी सुत बांधव मिल तोकूं भरमाई ॥ विषय भोगर-सजाय नर्क तूं तिल तिल खंड लहाई ॥ बिष-य० ॥ १ ॥ मदोनमत्त गज बस करनेकूं कपट-की हथनी बनाई । स्पर्शन इन्द्रिय बसि होके

आय पड़त गजखाई ॥ बिषय० ॥ २ ॥ रसनाके बसिहोकर मांछल जाल मध्य उलझाई। भ्रमर-कमलबिच मृत्यु लहत है बिषय नासिका पाई ॥ बिषय० ॥३॥ दीपक लोय जरत नैनू बसि मृत्यु पतंग लहाई। कानके बसि सर्प हायके पींजर मांहि रहाई ॥ बिषय० ॥ ४ ॥ विषखायेतैं इक भव माही दुख पावै जीवाई। बिषय जहर खा-येतैं भव भव दुख पावै अधिकाई ॥बिषय० ॥५॥ एक एक इन्द्रीतैं यह दुख सबकी कौन कहाई। यह उपदेश करत है पंडित महाचन्द्र सुखदाई ॥

( २४ )

भवि तुम छाड़ि परत्रियाभाई निश्चय बि-चारकरो मनमेरे ॥ टेर ॥ जप तप संजम नेम आकड़ी ध्यान धरत मुसानन मेरे। परत्रिय सं-गतसे सब निष्फल ज्यों गज जल डारे तनमेरे ॥ भवि० ॥ १ ॥ पुज्यपना अरु मानपना फुनि ध-न्यपनार बड़ापन मेंरे। परत्रिय संगतसे सबनासे गगनमें धनुष पवन थकि तेरे ॥ भवि० ॥ २ ॥

सिंह बघेरी और सर्पणी इनहीकी संगत दुख गिन तेरे । इनहूकी संगत दुख हैं थोड़े परत्रिय संग लगे घनमेरे ॥ ३ ॥ भवि० ॥ परत्रिय संगत रावण कीनी सीता हरलायो बन मेंरे । तीन खंडको राज गमायो अपजस लेगयो नर्कन मेंरे ॥ भवि० ॥ ४ ॥ ज्यों ज्यों परत्रिया संगति करि हैं त्यों त्यों काम बढ़ा अंगमेंरे । बुधमहाचन्द्र जानिये दूषण परत्रिय संग तजो छिनमेंरे ॥भ०५

( २५ ) रेखता ।

देखि जिनरूप द्वे नयना हर्ष मनमें न माया हो ॥ टेर ॥ इन्द्रहु सहस्र नेत्रन रच तुम्हें जिन देखन ध्यायाहो ॥ देखि० ॥ १ ॥ धन्यहो आजका यह दिन तुम्हारा दर्श पाया हो । रंक घर ज्यों सुऋद्धि होतै त्यों हमें हर्ष आया हो ॥ देखि० ॥ २ ॥ सफल पद थान यह आतैं सफल नयनों दर्श पातैं । सफल रसना जु पदगातैं सफल कर पद पर्शवातैं ॥ देखि० ॥ ३ ॥ और कछु नांहि मोवांछया सेवा तुम चरण पावांहो ।

मिलो भव भव हमें येही सीस महाचन्द्र नाया-
हो ॥ देखि जिन० ॥ ४ ॥

( २६ )

जिनबाणी गंगा जन्म मरण हरणी । जन्म
टेर ॥ जिन उर पद्म कुंडमेंतैं निकसी मुखहीमें
गिर गिरणी ॥ जन्म० ॥ १ ॥ गौतम मुख हेम
कुल परबत तल दरह बिचमें ढरणी ॥ जन्म० ॥
२ ॥ स्यादवाद दोऊ तट अति दृढ़ तत्व नीर
झरणी ॥ जन्म० ॥ ३ ॥ सप्तभंग मय चलत
तरंगिनी तिनतैं फैल चलणी ॥ जन्म० ॥ ४ ॥
बुधमहाचन्द्र श्रवण अंजुली तैं पीवो मोक्षकर-
णी ॥ जन्म मरण ॥ ५ ॥

(२७)

भाई चेतन चेत सकै तो चेत अब नातर
होगी खुवारीरै । भाई चेतन ॥ टेर ॥ लख चौरा-
सीमें भ्रमता भ्रमता दुरलभ नरभव धारीरे ।
आयुलई तहां तुच्छ दोषतैं पंचम काल मझारी
रे ॥ भाई० ॥ १ ॥ अधिक लई तब सौ बरसन-

की आयु लई अधिकारीरे । आधी तो सोनेमें खोई तेरा धर्म ध्यान बिसरारीरे ॥ भाई० ॥ २ ॥ बाकी रही पचास वर्षमें तीन दशा दुखकारीरे । बाल अज्ञान जवान त्रियारस वृद्धपने बलहारीरे ॥ भाई० ॥ ३ ॥ रोग अरु शोक संयोग दुःख बसि बीतत हैं दिनसारी रे । बाकीरही तेरी आयु किती अब, सोतैं नाहिं बिचारीरे ॥ भाई० ॥ ४॥ इतनेहीमें किया जो चाहै सो तू कर सुखकारीरे ॥ नहीं फंसेगा फंद बिच पंडित महाचन्द्र यह धारीरे ॥ भाई० ॥ ५ ॥

(२८)

जीव तू भ्रमत भ्रमत भव खोयो जब चेत भयो तब रोयो ॥ जीव तू ॥ टेर ॥ सम्यकदर्शन ज्ञान चरण तप यह धन धूरि बिगोयो । विषय भोग गत रसको रसियो छिन छिनमें अति सोयो ॥ जीव० ॥ १ ॥ क्रोध मान छल लोभ भयो तब इनहीमें उर भ्रोयो । मोहरायके किंकर यह सब इनके बसिव्हे लुटोयो ॥ जीव० ॥ २ ॥ मोह

निवार संवारसु आयो आतम हित स्वर जोयो। बुधमहाचन्द्र चन्द्रसमहोकर उज्वल चित रखो-यो ॥ जीव तू भ्रमत० ॥ ३ ॥

( २९ )

मन बैरागीजी नेमीश्वरस्वामी शिवपुर गामीजी। मनबै० ॥टेर॥ अपनूं राज राखनके कारण कृष्ण कपट करलीनूंजी ॥ उग्रसैन पुत्री राजुलसे व्याह रचीनूं जी ॥ मन० ॥ १ ॥ छपन कोड़ि जादवमिल भेला खूब बरात बणाईजी। तौरण आय देख पशुदु खिया बंद छुड़ाईजी ॥ मन० ॥ २ ॥ तौरणसे रथ फेर जिनेश्वर उर्जयंतगिरि ठाड़ेजी। कांकण डोरा तोड़ मोड़कर दिक्षा मांड़ीजी ॥ मन० ॥ ३ ॥ घातिया घाति अघाति बहुविधि मोक्ष महल गिर ठाड़ेजी। बुधमहाचन्द्र जान जिनसेवे नोनिध लागीजी ॥ मनबैरा० ॥ ४ ॥

( ३० )

जगमें जगती जिनबानीरे जगमें जगती

जिनबानी, भवतारण शिव सुखकारण ॥ जगमें टेर ॥ स्याद्वादकी कथनी वाली सप्तभंगजानी सप्त तत्व निर्णयमें तत्पर नव पदार्थ दानी ॥ भवतार० ॥ १ ॥ मोह तिमर अंधनको जो है ज्ञान शलाकानी । मिथ्या तप तप तनको जो है मलियागर खानी ॥ भवता ॥ २ ॥ इस पंचम कलिकाल मांहि जे हैं केवली समानी । धर्म कु-धर्म कुदेव देवगुरु कुगुरु बतानी ॥ भवता० ॥३॥ इन्द्र धर्णेन्द्र खगेन्द्रादिक पदकी निसानी । बि-षयादिक विष बिध्वंस करसेव सुख सुधापानी ॥ भवता० ॥ ४ ॥ कुमग गमन करता भविजनकूं सुद्ध मग जितानी । जड़ पुद्गल रत बुध महाच-न्द्रकूं निजपर समझानी ॥ भव० ॥ ५ ॥

( ३१ )

जिया तूने लाख तरह समझायो, लोभीड़ा नाही मानैरे ॥ टेर ॥ जियातैं ॥ जिन करमन संग बहु दुख भोगे तिनहीसे रुचि ठानै, निज स्वरुप न जानैरे ॥ १ ॥ बिषय भोग विष सहित

अन्नसम बहु दुख कारण खाने, जन्म जन्मान्त-
रानैंरे ॥ २ ॥ शिव पथ छाड़ि नर्कपथ लाग्यो
मिथ्या भर्म भुलानैं, मोहकी घेल आनैंरे ॥ ३ ॥
ऐसी कुमति बहुत दिन बीतै अवतो समझ स-
याने, कहैं बुधमहाचन्द्र छानैंरे ॥ ४ ॥

( ३२ )

ओर निहारो मोरे दीनदयाला ॥ ओर ॥
टेर ॥ हम कर्मनतैं भव भव दुखिया, तुम जगके
प्रतिपाला ॥ ओर० ॥ १ ॥ कर्मन तुल्य नहीं
दुखदाता, तुमसम नहिं रखवाला ॥ ओर० ॥२॥
तुमतो दीन अनेक उधारे, कौन कहैतैं सारा ॥
ओर० ॥ ३ ॥ कर्म अरीकौं बेगि हटाऊं, ऐसी
कर प्रभु म्हारा ॥ ओर० ॥ ४ ॥ बुधमहाचन्द्र
चरण युग चर्चैं, जाचतहै शिवमाला ॥ ओर०

( ३३ )

ओर तोर निरधारा जिनजी सच्चादेव हमारा
है। ओरतोर ॥ टेर ॥ दोष अठारा रहित बिरा-
ज छियालीस गुण सारा है ॥ ओर० ॥ १ ॥

क्षुधा तृषा भय द्वेष मोह मद स्वेद खेद निरवारा है । जन्म जरा अर मरण अरतिकरि रहित भये भव पारा है ॥ और० ॥ २ ॥ रोग शोक विस्मय निद्रा फुनि चिन्ता राग विदारा है । यह अष्टादश दोष तिनूं करि रहित निरंजन कारा है ॥ और० ॥ ३ ॥ स्वेद रहित मलमूत्र रहित तनु रुधिर दूध आकारा है । वज्र वृषभनाराच संहनन सम चतुर तनु धारा है ॥ और० ॥ ४ ॥ रूप अनंत सुगंध सुलक्षण मंड अतुल बल भारा है । सबकौं प्रिय हित मधुर वचन यह दश अतिशय जन्मारा है ॥ और०॥५॥ वृक्ष अशोक चमर भामंडल छत्र सिंघासण न्यारा है । पुष्पवृष्टि दुन्दुभि दिव्यध्वनी प्रातिहार्य अठकारा हैं ॥ और० ॥ ६ ॥ जोजन शत दुर्भिक्ष गगन चल प्राणी बधकौं टारा है । निरुपसर्ग निहार चतुर्मुख सब विद्या आधारा हैं ॥ और० ॥ ७॥ छाया रहित शरीर फटिक सम नयन पलक नहिं डारा है । बढ़ै नही नख केश ये केवल उपजे

दशहो प्रकारा हैं ॥ अरो० ॥ ८ ॥ मागधि भाषा सब जीव मैत्री सब ऋतु फूल फलारा हैं। दर्पणभू अनु पवन हर्ष सवैं जोजन मरुत सवारा है ॥ ओर० ॥ ९ ॥ मेघागंधो पदतले कमल नभ श्रुभजय देवारा है। धर्मचक्र आगे मंगल वसु यह चौदाजु सुरारा हैं ॥ १०॥ ज्ञान अनंत बीर्य सु अनंता दर्श अनंत सुखारा है। ऐसा देव निरंजन लखि बुधिमहाचन्द्र सिरधारा है ॥ ११ ॥

( ३४ )

मुनिजन जगजीव दयाधारी। मुनि ॥ टेर॥ पत्नी जटाउ ज्ञान बसत बन ताको जैन धर्मकारी ॥ मुनि० ॥ १ ॥ सम्यक् दर्शन प्रथम बतायो पांच अणुब्रत बिस्तारी ॥ मुनि० ॥ २ ॥ धर्मध्यान रतकरके ताको हिंसक भाव सब निवारी ॥ मुनि० ॥ ३ ॥ ऐसे मुनिवर पुन्य उदयतैं भवि जीवनको मिलतारी ॥ मुनि० ॥ ४ ॥ बुधमहाचन्द्र मुनीश्वर ऐसे हम मिलनेकी बांछा भारी ॥ मुनिजन० ॥ ५ ॥

(३५) लावनी मरहठी ।

तजो भविव्यसन सात सारी ॥ लगे निज कुलकै अतिकारी ॥ टेर ॥ जुवातैं सरव द्रव्यनाशे ॥ करै नर मिल तांको हाँसै ॥ सबनसैं नहीं प्रतीत तांसै ॥ जुवारी घलै राज फांसैं ॥ दोहा ॥ पांडवसे हो गये बली जूवातैं अतिख्वार । बारा बरसतक राज हारके असे महा वनचार ॥ तजो जूवा बहु दुखकारी । तजो० ॥१॥ माँसतैं जीव घाततै हैं ॥ जीभके लम्पट सेवै हैं ॥ नर्कमें दुक्ख लहेव हैं ॥ पिंड अघको सुखलेवैं हैं ॥ दोहा बक राजा बहु पुरुषहते मांस भक्षणके काज । पांडव भीमबलीसे पाये मरण नर्क दुख पाज ॥ मांसतैं दुखपावै भारी ॥ तजो० ॥ २ ॥ होत मदिरासे मति हानी ॥ मात अरु युवती समजानी वस्त्र की भी न शुद्धिठानी ॥ कहो वृषकी सुधि क्यों मानी ॥ दोहा ॥ जादव कुल मद्य पीयके द्वीपायणके योग । भस्म भये हैं सहित द्वारिका फेर नही संयोग ॥ मद्य सबसुधि नाशकारी ॥

तजो ॥ ३ ॥ नीच कुक्कर खप्पर ज्यों हैं ॥ रजक की शिलाहोत त्यों हैं ॥ नीच अर उच्च सेय यों हैं ॥ तजो वैश्या बहु दुखकों है ॥ दोहा ॥ चारु दत्तसे सेठहुये बेश्यातैं दुखरूप। सब धन खोय होय अति फीका पड़े गुंथग्रह कूप ॥ तजो तातैं गनिका यारी ॥ तजो० ॥ ४ ॥ रोज मृग आदि जीवघातैं ॥ शिकारी कहैं लोग तातैं ॥ हो तबहु पाप खानि यातैं ॥ पापकरि जाय नर्क सातैं ॥ दोहा ॥ ब्रह्मदत्त नृप खेटतैं दंड लहे विधि पंच। परभवमें अति दुक्ख भोगिकै लह्यो खेट फल-संच ॥ खेटतैं होत बहुतख्वारो ॥ तजो० ॥ ५ ॥ लोभके लम्पट जीव जेहैं ॥ कपटकी खानि सदा तैं हैं ॥ करैं चौरीपर गृहतैं हैं ॥ खाय परिवार सहित वे हैं ॥ दोहा ॥ सत्य घोष मंत्री लहे चोरिरत शुभपंच। मल्ल मुष्टि गोमय हराधन दंड तीन लहे खैंच ॥ होय यही दुक्ख भयकारी ॥ तजो ॥ ६ ॥ परत्रिया सेवन दुखकारी ॥ विचारी ना कछु अबिचारी ॥ पति निज संग विचारया

हारी ॥ कहो कैसे होय तिहारी ॥ दोहा ॥ रावणासे बलवंत महा तीनखंडके ईश। परत्रिया वाँछे दुखभोगे नर्कमांहि बहुरीस ॥ पराई नारि तजो प्यारी ॥ तजो० ॥ ७ ॥ जुवातैं पांडव वक पलतैं ॥ मद्यसे जादव बहु गिलतैं ॥ वैश्यां चारूदत्त मलतैं ॥ ब्रह्मदत्त नृप खेट वलतैं ॥ दोहा ॥ चोरीतैं शिवभूति दुखी रावण परत्रिय संग। एक एकसे हो अति दुखिया सातनको कहा रंग कहत बुध महाचन्द्र हारी ॥ तजोभवि० ॥ ८ ॥

(३६) धमाल।

नेमि रमते बालब्रह्मचारी ॥नेमि० टेर॥ हांस्य विनोद करै हरि रामा देवर लखि निज संसारी ॥ नेमि० ॥ १ ॥ कोऊ कहत देवर तुम परणूं देखो षोड़स सहस्र कृष्णाधारी ॥ नेमि० ॥ २ ॥ कोई कहें देवर तुम नहीं सूर ये कहु तिय तुम नहिकारी ॥ ३॥ काम खेल करती कर करसे नेमिनाथ न भये विकारी ॥ ४ ॥ बुध महाचन्द्र शीलकी महिमा तियमधि रहते अविकारी ॥५॥

( ३७ )

मिटत नही मेटेसै याता होणहार सोइ होय ॥ मिटत न० ॥ टेर ॥ माघनंद मुनिराजवैंजी गये पारणौ हेत । व्याह रच्यो कुमहार की धीसूं बासण घड़ि घड़ि देत ॥ मिटत० ॥ १ ॥ सीता सती बड़ी सतवंती जानत है सब कोय । जो उदियागत टलै नहीं टालो कर्म लिखा सो ही होय ॥ मिटत० ॥ २ ॥ रामचन्द्रसे भर्ता जाके मंत्री बड़े बिशेष । सीता सुख भुगतन नहीं पायो भावनि बड़ी बलिष्ट ॥ मिटत० ॥ ३ ॥ कहां कृष्ण कहां जरद कुंवरजी कहां लोहाकी तीर । मृगके धोके बनमें मार्यो बलभद्र भरण गये नीर मिटत० ॥ ४ ॥ महाचन्द्रतैं नरभव पायो तू नर बड़ो अज्ञान । जे सुख भुगते भाव प्रानी भजलो श्रीभगवान ॥ मिटत० ॥ ४ ॥

( ३८ )

तुम्हैं देखि जिन हर्ष हुवो हम आज ॥ टेर जन्मत सहस्र नयन हरि रचिये तुम छबि देखन

काज ॥ तुम्हैं० ॥ १ ॥ तुम तनतेज शीतल तल लखिके रवि शशि छवि कृत लाज ॥ तुम्हैं०॥२॥ रंक रत्न ऋद्धि धरि घरनतैं होतैं आनंद समाज तुम्हैं० ॥ ३ ॥ चातक चितमें हर्ष होत है ज्यों सुनि सुनि घन गाज ॥ तुम्हैं ॥ ४ ॥ तुम जग तारण तिरण भवोदधि कीनी धर्म जिहाज ॥ तुम्हैं० ॥ ५ ॥ तुम भवि भाव भक्ति वसि वंदत तिनैं पाई भव पाज ॥ तुम्हैं० ॥ ६ ॥ बुध महाचन्द्र चरण अर्चन करि जाचै अजाचिक राज ॥ तुम्हैंजि० ॥ ७ ॥

( ३६ ) वधाई ।

देखो आज वधाई रंगभीनी हो ॥ देखो ॥ टेर ॥ समद विजै शिवादेवीने सुत नेमीश्वर प्रभू कीनी हो ॥ देखो० ॥ १ ॥ इन्द्र ही नाचत इन्द्र वजावत वीन वंसी सुर झीनी हो ॥ देखो० २ ॥ कई सचि नाचत कई सचि गावत कई करताल वजीनी हो ॥ देखो० ॥३॥ जादवकुल आकास चन्द्रसम उपजे हर्ष नवीनी हो ॥ देखो० ॥

४ ॥ ऐसे हर्ष देखनेमें बुध महाचन्द्र मति दीनी हो ॥ देखो० ॥ ५ ॥

( ४० )

अरज मोरी एक मानूंजी, होजिन जी चमत्कारि महाराज ॥ टेर ॥ तुम तोशिव पुर बास कीनूंजी, होजिनजी हम डूवैं भवमांहि, तार मोहि दीन जानूंजी ॥ होजिनजी ॥१॥ तुम निजरूपी व्हे रहेहो राज होजिनजी, हम पर परिणति लीन करो निजरूप बानूंजी ॥ होजिनजी ॥ २ ॥ तुमतो कर्म बिनाशियेजी राज हो प्रभूजी हमको करम दुख देत, जन्म जन्मांतरानोंजी ॥ होजिनजी ॥ ३ ॥ भव भवमें तुम चरणकी हो-राज होजिनजी सेबाबुध महाचन्द्रक मांगत सो मिलानूंजी ॥ होजिनजी ॥ ४ ॥

( ४१ )

देखो काल बली भव बनमें। नही कछु जीव दया जांके मनमें ॥ टेर ॥ राव रंकसब गिणत एकसे अधिक हीन न गिणनमें ॥ देखो० ॥१

॥ इन्द्र धणेन्द्र नरेन्द्र खगेन्द्र जूते जीते सवरण- में । बाल जवान वृद्ध नहीं पूछै निरधन सधन गिलनमें ॥ देखो० ॥ २ ॥ साह चोर सूरे कायर सब तिष्ठै जाके बदनमें । रोगी सोगी भोगी दीन सब चरबण किये जिही छिनमें ॥ देखो० ॥ ३ ॥ उर्द्ध अधः सागर गिर गहरे कहांहु नाहि सरनमें । जहां जहां जाय जीव सरनाके तहां तहां खाक जगनमें ॥ देखो० ॥४॥ ऐसो काल बलीको जीते तिष्टे शिव महलनमें । तिनको देखि हर्ष है पंडित महाचन्द्रके तनमें ॥देखो० ॥ ५ ॥

(४२)

मिथ्याती जीवड़ा मुनि बचन न मानैरे ॥ मिथ्या० ॥ टेर ॥ अंति मुक्ति मुनियूंकहीजी जो देवकी सुतहोय । सोही हणै जीवंजिसा तेरा नाथ तात यह दोय ॥ मिथ्या० ॥ १ ॥ कंस जा- य बसुदेव सेकही जाचतहैं हम तोय । देवकी कै सुत मोघरा होवै यह वर दीजो मोय ॥ मिथ्या० ॥ २ ॥ मल्ल युद्ध के मायनैजी हरिवृन्दा बनतैं

आय। पंकडि चरण पृथ्वी पटकि मार्यो महाचंद्र कंसराय ॥ ३ ॥ मिथ्याती० ॥

( ४३ )

बिबेकी जीव गुरु उपगारी मानू हो ॥ टेर ॥
देव स्वर्ग तैं आयके जी बंदे श्रीजिनराय। चारुदत्तको बंदके फिर बंदे श्रीमुनिराय ॥बिबे०॥१ मुनिसुत पूछी देवसूं तुम हो अबिबेक लखाय। प्रथमहि गृहस्थि बंदिकेजी बंदे श्रीमुनिराय ॥ बिबे० ॥२॥ देव कही हमरे गुरू यंह प्रथम चारुदत्त राय। कान मंत्र नवकार दियो उपगार कियो मुझ थाय ॥ बिबे० ॥ ३ ॥ एकहि अक्षर देय सो गुरु जिनबाणीमें गाय। शिक्षा दे सो धर्मकी जानैं, भूले पापी थाय ॥ बिबे० ॥ ४ ॥ देव बचन ऐसे कहोजो समझे खग दोऊ भाय। बुध महाचंद्र न भूलिये उपगार कियो मुझथाय ॥ बिबेकी जीव० ॥ ५ ॥

( ४४ )

सदा दुख पावेरे प्रानी तूतो चौरासी लख

योनिमें ॥ टेर ॥ द्व निगोद वसि एक स्वास, अ-ष्टादस मरण लहानी। सात सात लख योनि भोगिकैं पडियो थावर आनी ॥ सदा० ॥ १ ॥ पृथ्वी जल अरु अग्नि पवनमैं, सात सात लख जानी। बनस्पती की काय मैं रे दश लख योनि करानी ॥ सदा० ॥ २ ॥ बेइन्द्री संखादि जीवकी द्व लख योनि बखानी। तेइंद्री चोइन्द्री जूक, अलो च्यारि लाख परवानी ॥ ३ ॥ तिरजंच माहि च्यारि लख धारी योनि महादुख दानी, भूख तृषा अरु शीत उष्णता अधिके भार लदानी ॥ सदा० ॥ ४ ॥ पाप उदै जब नर्क योनिमें च्यारि लाख ठहरानी। छेदन भेदन ताड़न तापन दुक्ख सहे अधिकानी ॥ सदा० ॥ ५ ॥ किंचितपुन्य वसाय देव पद योनि च्यारि लख मानी परकी ऋद्धि देखि अतिझूर्यो फूलमाल कुम्हलानी ॥ सदा ॥६॥ मनुष योनि लख चौदह सोतैं बहुबेर पाय अज्ञानी। जैन धर्मको मर्म न जान्यौं मिथ्या भर्म भुलानी ॥ सदा० ॥ ७ ॥ पुन्य

उदय श्रावक कुल पायो जैन धर्म चितलानी। चौरासीके दुक्ख हरन बुध महाचन्द्र कहै बानी॥ सदादुख पावेरे॥ ८॥

(४५) प्रभाती।

बिपुलाचल शिखर आजि और रूप राजै॥ टेर॥ आये जिन वर्द्धमान समवसरण युत महान सुरनर तिर्यंच आनि निजस्थान बिराजे॥ बिपुला॥ १॥ षट ऋतु फल फूल सबैं फलिये इक काल अबैं दाडिम अरु दाख फबैं आम्र पुंग ताजे॥ बिपुला०॥ २॥ सिंह गौवत्स हेत मूषक मार्जार पेत न्योला अरु नाग केत बैर रहित छाजै॥ विपुला०॥ ३॥ सुणियो अतिशय प्रवीन श्रेणिक नृप धर्म लीन करमे बसु द्रव्य कीन, पूजन के काजै॥ बिपुला०॥ ४॥ कीनूं बहु पुन्य जिनै तप करिकैं रैन दिनैं पंडित महाचन्द्र तिनैं देखे महाराजै॥ बिपुला०॥ ५॥

(४६)

राग द्वेष जाके नहिं मनमैं हम ऐसेके चाकरहैं॥ टेर॥ जो हम ऐसेके चाकरतो कर्म

रिपू हम कहा करि हैं ॥ राग ॥ १ ॥ नहिं अष्टा दश दोष जिनूमें छियालीस गुण आकर हैं ॥ सप्त तत्व उपदेशक जगमें सोही हमारे ठाकुरहैं ॥ राग ॥ २ ॥ चाकरिमें कछु फल नहिं दीसत तोनर जगमें थाकि रहैं ॥ हमरे चाकरिमें है यह फल और जगतके ठाकर हैं ॥ राग ॥ ३ ॥ जांकी चाकरि बिन नहि कछु सुख तातैं हम सेवा करिहैं ॥ जाकै करणे तैं हमरे नहिं खोटे कर्म विपाक रहैं ॥ राग ॥ ४ ॥ नरकादिक गति नाशि मुक्ति पद लहैं जु ताहि कृपाधरहैं ॥ चंद्र समान जगतमें पंडित महाचन्द्र जिनस्तुति करिहैं ॥ राग०

( ४७ )

याही अरज हो मोरी श्रीजिन सांई ॥ टेर अबलौं हम तुम भेदन जान्यों मिथ्या भर्म भुलाई ॥ याही ॥ १ ॥ अन्य देवकी सेवा करिके लख चौरासी भरमाई ॥ याही० ॥ २ ॥ जाके सेवनतैं भव भव दुख सोही हमने सुहाई ॥ याही० ॥ ३ ॥ धन्य घड़ी पल आज दिवसकी तु-

म पद मस्तक नाई ॥ याही० ॥ ४ ॥ जन्म मरण दुख वेगि मिटावो करि त्रिभुवनमें राई ॥ याही० ॥ ५ ॥ बुध महाचन्द्र चरण पै ठाडी जाचत है शिव सुख दाई ॥ याही० ॥ ६ ॥

( ४८ )

कैसे कटै दिन रैन दरस बिन, कैसे ॥ टेर जोपल घटिका तुम बिन बीतत सोही लगै दुख देन ॥ दरश० ॥ १ ॥ दरशन कारण सुरपति रचिये सहस नयन की लैन ॥ दरव० ॥ २ ॥ ज्यों रवि दर्शन चक्र वाक युग चाहत नित प्रनि सैन। दर्श० ॥ ३ ॥ तुम दर्शन तै भव भव सुखिया होत सदा भवि मैन ॥ दर्श० ॥ ४ ॥ तुमरो सेवक लखि हैं जिन बुध महाचन्द्र को चैन ॥ दरशबिन० ॥ ५ ॥

( ४९ )

जिनराज अरज हमरी याही ॥ टेर ॥ आप तो नाथ मुकतिपुर बैठे हम भव रूप परे खाई जिन० ॥ १ ॥ तारण तरण बिरद तुम सुणियो

तातैं आयो सरणाई ॥ जिन० ॥ २ ॥ पशुवादिक कोभी तुम तारे हमरी वेर सून कांई ॥ जिन० ३ ॥ मोह अरी को हनि कैं हम को वेगहि सुखिया करि सांई ॥ जिन० ॥ ४ ॥ तुम पै ठाड़ो जाचत शिव सुख बुध महाचन्द्र जु सिरनाई ॥ जिन०

( ५० ) वसंत ।

खेलैं नेम महा मुनि मन बसंत · तजि राजुल शिव सुंदरि तैं संत ॥ खेलैं ॥ टेर ॥ अनित्य असत्यहि जग लखंत, असरण रण जिम जोधा लरंत । संसार असार लखे महंत, खेलैं नेम ॥१॥ जीव एक अनादि भ्रमैं अनंत, पुद्गल खलु भिन्न अभिन्न अनंत । अपवित्र वपु मल मूत्र भ्रंत, खेलैं नेम ॥ २ ॥ कर्म द्वार सतावनतैं डरंत, संवर अंबर तैं नित रुकंत । तप प्रबल बली निर्जर करंत, खेलैं नेम ॥ ३ ॥ लोक कर्त्ता हर्त्ता हीन मंत, है दुर्लभधर्म प्रवोध मंत । बुध महाचन्द्र प्रभूको नमंत, खेलैं नेम० ॥ ४ ॥

॥ इति ॥

बाल-शिक्षा।

कररहे बालक हाहाकार, अबतो चेत मूर्ख मतवाले ॥ टेर ॥ बालापनमें लाड़ लड़ाया, जेवर तनपै खूब सजाया, फूटा अक्षर नाहिं पढ़ाया झूठा मोह बढाने वाले ॥ १ ॥ फिर सादीकी धूम मचाई, नृत्यको वैश्या भी बुलवाई। खासी फुलवाड़ी लुटवाई, धनकी धूर उड़ाने वाले ॥२॥ यूंही बाली उमर बिताई, विद्या कुछ भी नाहिं पढ़ाई फिरतो जोर जवानी छाई, अबतो बार बार पछिताले ॥ ३ ॥ रहगये पूरे मूर्ख गंवार, न जाना जैन धर्मका सार। कर लिया विषयन को अखत्यार, पड़गये दुरमति के अब पाले ॥ ४ ॥ होवे इनका जब अपमान, रोवैं मात पिताकी जान। आया लाड़ प्यार क्या काम, दर दर भीख मंगानेवाले ॥ ५ ॥ छोडो लडुवोंका गटकाना, बिगड़े सम्पति फिर पछताना। खोटी रूढो रोक अयाना, दुखमें दुख भुगतानेवाले ॥ ६ ॥ आवो व्यथ व्ययसे बाज, तुमको तनिकन आवे लाज। अब तो गहरा हुवा अकाज, मोटी तूंद हिलाने वाले ॥ ७

करदो विद्या दान महान,यह सब दाननमें परधान तभीहो जैन धर्मका ज्ञान, संतति सुखके चाहने वाले ॥ ८ ॥ तुम सब धनमें माला माल, देरी हानहि होत कंगाल । कहता येही छोगालाल, लोभी सूंजी पैसे वाले ॥ ६ ॥ कर रहे बालक हा हाकार, अबतो चेत मूर्ख मतवाले ॥

आत्म-शिक्षा ।

मना तूने यह क्या काम किया । तूतोरे बिषिय-नमें राच गयारे ॥ टेर ॥ कपट क्रोध मद लोभ वसी हो झूठ ही बंध कियारे । हिंसा चोरी झूठ परिग्रह व्यभिचार का यत्नकियारे । मना० ॥१॥ कुगुरु कुदेव कुधर्म सेयकरि मिथ्यातको धार लियारे मना० ॥२॥ रात दिवस धंधामें डोलत नाम प्रभू न लियारे । हीन भया तब विलखन लाग्या कोइयन साथ हुवारे ॥ मना० ॥ ३ ॥ गुप्तित्रय आचार पंच नहिं सम्यक ग्रहण कियारे । दश लक्षण वृष धारि नांहि प्रभू साहू शरण लियारे ॥ मना० ॥ ४ ॥ 30/073



अहिंसा परमो धर्म्मः ।  यतो धर्मस्ततो जयः ॥

# श्री जैन भजन संग्रह

रचित—

यति नयनसुखदास, कांधला, जिला मुज़फ्फ़रनगर ।

दर असल यह शील ही मुक्ति का सच्चा द्वार है ।
शीलधारी को सदा वरती सुमुक्ति नार है ।

प्रकाशकः—
पं० अतरसैन जैन मैत्तिल,
मालिक श्री दि० जैन पुस्तकालय,
महोल्ला अबुपुरा, मुज़फ्फ़रनगर ।

भजन पढ़ो मङ्गल करो, सन्मुख श्री जिनराज ।
विघन हरो सब सुख करो, दीजो सुख जिनराज ॥

दीपमालिका, सं० १९९२

बाबूराम शर्म्मा मैनेजर के प्रबन्ध मे
स्वतन्त्र मुद्रणालय, मुज़फ्फ़रनगर में मुद्रित ।

द्वितीय बार १०००] १९३५ [ मूल्य ।≈)

ओंनमः सिद्धेभ्यः ॥

नयनसुखदास रचित—

# ॥ जैन भजन संग्रह ॥

## मंगलाचरण ।

दोहा—ज्ञानानंद अनंत शिव, अर्हन् मंगल मूल ।
कलिल कुलाचल तोड़कर, हरोनाथ भवसूल ॥
तुम शिव मगनेतार हो, भेत्ता कर्म पहार ।
विश्व तत्व ज्ञाता परम, लो सुधि बेग हमार ॥
तुम त्रिभुवन के भानु हो, मैं खद्योत समान ।
कैसे तुम गुण वर्णऊ, अल्प मतिन की वान ॥
हृदय भक्ति प्रेरक भई, बलकर पकरे कान ।
ला पटक्यो पदकमल बिच, सकल जगत गुरुजान ॥
तुम अनंत गुण आगरे, पटतर अवरन कोय ।
तुम वाणी तैं जानिये, जो कछु जग में होय ॥
भूत भविष्यत कालकी, षट द्रव्यन पर जाय ।
वर्तमान सम तुम लखो, हस्तामलक सुभाय ॥
सकल चराचरजगतथित, ज्ञान मुकररहो सूझ ।
ताते तुम अर्हंत हो, सकल जगत करि पूज ॥

तुमतैं गणधरनै सुन्यो चहुँ गति मय सार ।
तातैं तुम हो परम गुरु, पतित उधारन हार ॥
वीतराग सर्वज्ञ तुम, तारण तरण महान ।
ताते तुमरे वचन प्रभु, हैं षट् मत परवान ॥

धरम अहिंसा तुम कह्यो, जहँ हिंसा तहँ पाप ।
दयावंत भवजल तिरै, पापी जग संताप ॥
जीव दया गुण वेलड़ी, बोई ऋषभ जिनेश ।
षटदर्शन मंडप चढ़ी, सींची भरत नृपेश ॥

मिथ्या वचन अनादरे, तुमने हे जग सेत ।
तातै झूठन की झरत, जहां तहां सिर रेत ॥
सत्य धर्म तैं होत है, त्रिभुवन में परतीत ।
सततैं गोला लोहका, होय तुषार प्रतीत ॥

चोरी तुम वर्जनकरी परम पाप लख घोर ।
त्यागी पद पद पूजिये, चोर सहैं वहुपीर ॥

अनाचार वर्जन कियो ग्रहणकरणकह्योशील ।
जिन धारी सो जग तरे, जिन छाड़ो कर्दाकोल ॥

शील शिरोमणिजगतमें, यासम धर्म न और ।
अग्निहोय जल परणवै, विष हो अमृत कोर ॥
खड्गमालहै परण वै, सूल सेज मखतूल ।
आधिव्याधि आवै नहीं, शीलवत ढिगमूल ॥

भव तृष्णा दुख दायनी भाषी तुम भगवान ।
त्यागी त्रिभवनपतिभये, रागी नर्क निदान ॥
देवधर्म गुरु हो तुम्ही, ज्ञान ज्ञेय ज्ञातार ।
ध्यान ध्येय ध्याता तुम्ही, हेया हेय विचार ॥

कारण हो शिव पंथ के, उद्धारण जग कूप ।
कारज सारन जीव के, हो तुमही शिव भूप ॥
उत्तम जन बहु जगतसैं, तारे तुम भगवान ।
अधम न तारो एक मैं, तारो है जग जान ॥

आयो तुम पद पूजने, भजन करन के चाव ।
राखो भव २ भजन मैं, जब लग जग भरमाव ॥
भजन करत संसारसुख, भजन करतनिर्वान ।
भजन बिना नर जगतमें, है तिर्जंच समान ॥

भजन करत जग उद्धरे, सिंह नवल कपि सूर ।
गण धरहो वृष भेश के, मुक्ति भये अघचूर ॥
निर अंजन अंजन भये, गज किरातभये सिद्ध ।
स्वान जटी पन्नगतिरे, तिनकी कथा प्रसिद्ध ॥

कहां पशूपर जायनर, कहां मुक्ति को धाम ।
तू भी मूरख भजनकर, मुख में भली न चाम ॥
या जग विषम विदेशमें बंधु भजन भगवान ।
सार्थ वाह निर्वृत्तिको, लखि निश्चयउरआन ॥

भजनवाद जिनभक्ति विन, भक्तिवाद विनभाव ।
भाव बाद अवगाढ़ विन गाढ़ बाद विन चाव ॥
धन्य महूरत धन घड़ी धन्य दिवस गिनआज ।
तरन तरन कारण जुड़ो श्रीजिनभजनसमाज ॥

रहो सदा सैनी सुखी. रहो सदा मन संग ।
जातैं श्रीजिन भजन मैं. प्रति दिन होय उमंग ॥
धन्य पुन्य सज्जन मिले, भये सहायक धर्म ।
भजन करें भगवंत का, नाश करम्याति कर्म ॥

तू कैवल्य उद्योत की, परम ज्योति तमहार।
नयनानंद गरीब की, यह विनती उरधार॥

मोह महातम दूर कर, शुद्ध ज्ञान परकाश।
ज्यों अब सांचे देव का, गाऊं भजन विलास॥
यह विधि मंगल मानकैं, कहूँ भजन दो चार।
भाषूं नयना नंद के, कृत विलास अनुसार॥

# धुरपद।

## १—चाल धुरपद (२४ तीर्थंकर के नाम)

ऋषभोजित संभवेंद अभिनंदन सुमतिकंद पद्मप्रभपादवंद, भगवत गुणगावरे॥ टेक॥ सेवो शुभपास संत, चंद्रप्रभ ... शीतल श्रेयांस कंत, सीधेमन ध्यावरे॥१॥ वासवनुत वासपूज भजिकर निर्मूल अरूज भागै अब अनन्त धूज, सद्धर्म ... ॥२॥ धरले मनशांति कुंथु, परले अरमल्लिपंथ वरले सुवृत नमि नेमीश पावरे॥३॥ करले पारससैं भेट सन्मति गहि . मेट वोत्यो चिरकाल क्यों न, उरझा सुरझावरे॥४॥

## २—चालधुरपद (तीर्थंकरों के पिता के नाम)

वंदूं जगनाथ तात, नाभिरु जितशत्रुनाथ। धार कै जुग ... मोथ, धन धन बलधारी॥ टेक॥ जयतार सुवीरमेघ, सुप्रतिष्ठ नेघ। महसेन सुकंठ वेग दृढरथ सुखकारी॥१॥ ... वासुदेव, जयबृष लिधसेन एव। भावन विसुसेन सेव, दुखहारी॥२॥ सुन्दर दर्शन नरेश, कुंभरु श्रीसमंतेश। विज

जय जलनिधेश, पुन्यातम भारी ॥३॥ भजरेमन अश्वसेन, सिद्धा-रथ सिद्धदेन । ये जिन चौबीस तात, एका भवतारी ॥४॥

## ३—चालधुरपद (तीर्थंकरों की माता के नाम)

सुनरेमन मेरी वात, जाएजिन जगत तात । ऐसी जिन मात ताहि, वंदन नित करनी ॥ टेक ॥ मरुदे बिजया मतीय, श्रीयुत-षेणा सतीय । सिद्धअर्था मंगलीय सीमा सुखभरणी ॥१॥ पृथवी शुभलक्षणीय, रामारु सुनंदनीय। बिमला जयदेवि रमा, सूर्या दुखहरणी ॥२॥ सुभव्रतधरणी सतीय, एला अरुश्रीमतीय। मित्रा सारस्वतीय, श्यामा भवतरणी ॥३॥ विशिषा शिव देवि माय, वामा त्रिशलादि ध्याय। वंदूं वह कोष जगत, चूडामणि धरणी ॥४॥

## ४—चालधुरपद (तीर्थंकरों के सोलह जन्म नगर)

कौशल सावत्थि धाम, काशी कोशं विठाम । तीर्थंकर जन्म ग्राम, तीरथ कर प्यारे ॥ टेक ॥ चंपापुर चंद्रपुर भद्दलपुर, सिंहपुर । मिथुलापुर रत्नपुर गजपुर नितजारे ॥१॥ काकंदी कंपिलादि, सूरजपुर राखयाद । जाकरकुषअग्रपूर मुनिसव्रतध्यारे ॥२॥ कुंडलपुर वीरदेव, षोडश हैं नगर एव । जन्मे भगवंत जहां आप सुरसारे ॥३॥ घर घर भई रत्न वृष्टि, धर्मातम भई सृष्टि सोभा बरनी न जाय, नरभव फलपारे ॥४॥

## ५—चालधुरपद (तीर्थंकरों के चरण चिह्न)

भाखू जिन चरण चिह्न, प्रभु के तनतैं अभिन्न । सुनकै चित हो प्रसन्न, संशय सब टारिये ॥ टेक ॥ वृष गज घोटक कपीश,

क्रौंचरु अंभोजदीश । स्वस्तिक निशईश मच्छ, श्रीवत्स विचारिये ॥१॥ षंगपग महिषा वराह, वाजरु वज्रायुधाह । मृग बोक धनुर्गिनाह, कलशा उरधारिये ॥२॥ कच्छप अरुकमलशंप, सर्परु केहरिनिशंक । लखिके जिन अंक नाम, निश्चय चित पाड़िये ॥३॥ धरिये उर ध्यान देव, करिये प्रभु चरण सेव । जातें भव सिंधु खेव, शिवमें ले तारिये ॥४॥

## ६—चालधुरपद (गुरु नमस्कार)

बंदू निर्ग्रंथसाधु, त्यागी जिनगज उपाधि । आतम अनुभव अराधि, परपरणतिछारी ॥ टेक ॥ तजि तजि पद्चक्रवर्ति, मन वचन न हो निवर्त । पायन पृथिवी विचर्त, जिन दिक्षा धारी ॥१॥ सम दम संवरसंभार, निर्जर कर कर्मटार । षट तन प्राणी उबार, करुणा विस्तारी ॥ जीते त्रय शल्यदल्ल, सुर गि रसम भये अचल्ल । रत्नत्रय धरणमल्ल, कष्ट सहैं भारी ॥३॥ जय जय महमा निधान, जंगम तीरथ समान । मेरे उर वसो आन, वंदू जगतारी ॥४॥

## ७—चालधुरपद [जिन वाणी नमस्कार]

निकसी गिरवर्द्धमान, सेती गंगा समान । गोतम मुखपरी आन, सारद जगमाता ॥ टेक ॥ तारेत भ्रमगज सुदंत, जड़ता तपक्ररि प्रशांत । रत्नाकर ज्ञान अंत, पहुँचो भवत्राता ॥१॥ जामैं सप्तांगभंग, उट्ठैं निर्मल तरंग । अमृत को कोर मोख, मारग की दाता ॥२॥ आदिरु मध्यावसान, निर्मल किरपा निधान । धारा पर वाह वान, त्रिभवन विख्याता ॥३॥ वंदै दग सुक्खदास, मेरे उर कर निवास । गाऊं जिनगुण बिलास, कीजै सुख साता ॥४॥

## ८—चाल धुरपद [रत्नत्रय धर्म को नमस्कार]

लागरे तू मोक्ष मग्ग, रत्नत्रय मांहि पग्ग। मोरै मतनाहि डग्ग, पहुँचै शिव धामरे ॥ टेक ॥ सम्यक् मई दृष्टिठान, हित अरु अनहित पिछान। संशय भ्रमभान ज्ञान, चिंतामणि थामरे ॥१॥ पूंजी परभवकी जान, सम्यक् चारित्र आन। टूटैं अघजाल मुक्ति, पावै विन दामरे ॥ २ ॥ तन धन आशा विहाय, कृषकर काया कषाय। कोई न करि हैं सहाय, जवह्वै अघत्तामरे ॥३॥ नैनानंद कहत मीत, भाषी सतगुरुनै नीत। वोवै ववूल तो न, लागैंगे आमरे ॥४॥

## ९—चालधुरपद [१६ कारण भावना]

भारे दर्शन विशुद्ध, तजकर परणति विरुद्ध। प्रवचन वत्स लसुबुद्ध, आदिक वल फुरकै ॥ टेक ॥ तीर्थंकर प्रकृतसार ताकी यह देनहार। आराधन गुन संभार, अपनी उर दुरकै ॥१॥ जिन पद अरविंदसेय सतगुरकी सरण लेय॥ आगम में चित्त देय, टूटै अघचुरिकै ॥२॥ आगे कुछ सिद्ध नांहिं दोनो भव विगड जाय भरमैं गो फेर २ रो गे झुर झुर कै ॥३॥ भरमों चहुँगति मंझार, नैनानंद सुनले यार। कुविसन की देवटार, भागै मति दुरिकै ॥४॥

## १०—चाल धुरपद (पंचपरमेष्टि नमस्कार)

चेतरे अचेत मीत लीनों त्रिग्काल वीन तजकै परमाद रीति अवतो तू जागरे ॥ टेक ॥ भजले पर ब्रह्मरूप अर्हन सर्वज्ञभूप सिद्धन के गुण अनूप चितवन मे लागरे ॥ १ ॥ आचारज अरु-

उवज्झाय, साधुन पदशीसनाय, पैंडोक्षुड़वाय, दुष्ट विषयन सूं भागरे ॥ २ ॥ हिंसा अरु झूठ नाख मत कर चोरी भिलाख मैथुन सिर डार खाक तृष्णा जग त्यागरे ॥ ३ ॥ पांचों पद ध्याय पंच पापतैं पलाय अब पूरी कर नींद नाहीं खावैंगे कागरे ॥ ४ ॥

## ११–चाल धुरपद (संसार व्यवस्था)

देखरे अज्ञान भौन तेरो जगमांहि कौन कीने सब स्वांग तौन तो मन अपकायो ॥ टेक ॥ लेयकै निगोदकाय पृथिवी अप तेजवाय तरवर चरथिर भ्रमाय चहुँगति भरिआओ ॥ १ ॥ सुरनर पशुनर्कथान कवहुक विचरयो विमान कवहुक नरपति प्रधान लरक्रम कहलायो ॥ २ ॥ कवहुक बन्धखम्भलाल तन की उचराय खाल कवहुक चण्डाल अभक्ष भक्षण को धायो ॥ ३ ॥ अवतोनर चेत चेत विषयन सिर डार रेत पौरुष परकाश तू है सिंहनि को जायो ॥ ४ ॥

## १२–चाल धुरपद (सम्यक्त महिमा)

वंदूं समकित निधान जिन पति के नन्दजान नन्दनवनकी समान सबकूं सुखकारी ॥ टेक ॥ जिनके घट माहिराज उमड्यो घनज्ञान गाज समरस भई वृष्टि सृष्टि तृष्णा सब टारी ॥ १ ॥ अनभव अंकूर फूट शंसय गुठली प्रटूट चारितरुचि ब्रह्मभाव शाखा विस्तारी ॥ २ ॥ सुव्रत पुष्पोन्मात करकै जिन वच प्रतीत शिवफल में धारनीत परपरणति छारी ॥ ३ ॥ करुणा छाया पसार भोगी जोगी अपार ठाडे भव वन मझार निर्भय अविकारी ॥ ४ ॥

## १३—चाल धुरपद ।

बंकोन मझोल गोल, कर्मन केहैं झकोल । मेरी महिमा अडोल चेतन अविनाशी ॥ टेक ॥ लघुगुरु मम रूप नांहिं मृदु कठिन सरूप नांहिं हिम उष्णप्ररूप नाहिं रूखन चिकनासी ॥ १ ॥ षट्रस अनमिष्ट खार चर्चरन कषाय सार कटुकन दुर्गन्ध गन्ध श्याम न पीतासी ॥ २ ॥ हरि तन आरक्त श्वेत धूपन तम ज्योति देत शब्दन सुरनर परेत नर्क न बन बासी ॥ ३ ॥ जल थल बिलनभ चरीन त्रिय पुन्स न पुन्स कीन धनवन्त न रङ्क हीन सम्यक् करिभासी ॥ ४ ॥

## १४—चाल धुरपद ।

धर्मी न अधर्म पाल अनमें आकाश काल पुग्दल सें भिन्न एक चेतन चितसारी ॥ १ ॥ परजयगति थिति धरंत त्रिभुवन नभ में भ्रमंत त्रिपणी मोहि सब कहंत त्रयधा तपधारी ॥ २ ॥ भूजल अनतेजवाय दोबिधि तर वर न काय विकलत्रय रूप नाहिं इंद्रिय सब न्यारी ॥ ३ ॥ सब से अनमेल खेल जैसे तिल मांहिं तेल पावक पाषाण जेम हमरी विधिसारी । ऐसे विज्ञान भानु दृगसुख महिमा निधान तिनकूं जुग जोरि पान वंदन बिस्तारी ॥ ५ ॥

## १५—शूलताल ।

आत्म दरवको भेद न पायो परपरणतिकर, यह नर जन्म गंवायो ॥ टेक ॥ भरम भगल बस, पंच दरव फंसि नटवत नवरस, कर्म नचायो ॥ १ ॥ सपरस रस अरु गंध वरण स्वर,

इनते पर निज, क्यों न लखायो ॥ २ ॥ वन्हि अगिनि ज्यों, दधि में घृत त्यों, किम तिल तेल, जतन विन पायो ॥ ३ ॥ तजि परपञ्चन, माटी कञ्चन, ढूंढि निरंजन, सतगुरु गायो ॥ ४ ॥ दृगसुखसिंधन, दाहनिकंदन, शूलताल करि ज्ञान सुनायो ॥ ५ ॥

## १६—रागधनाश्री ताल तैलंगी ।

अरे नर तनको मोह न कर रे, तू चेतन यह जर रे ॥ टेक ॥
सपरस पोषि विषय कूं चाहै सो मोरी रही सर रे ॥ १ ॥
रसना क्या न भखो या जग में सब पुग्दल लियेचर रे ॥ २ ॥
नांक फांक मत फूल घुसे रे रही सिनक सूं भर रे ॥ ३ ॥
जिन आंखन पर गोरीनिरखै सो ढीढों रही झर रे ॥ ४ ॥
धर्म कथा सुन मोक्ष न चाहे तो यह कान कतर रे ॥ ५ ॥
तू निरअञ्जन है भयभञ्जन तन कठिन को घर रे ॥ ६ ॥
दधिवत् मथि षट मास निरालो भाषत हैं सत गुरु रे ॥ ७ ॥
दृगसुख होय निजातम दर्शन भवसागर सूं तर रे ॥ ८ ॥

## १७—राग दादरा ।

करै जीव का कल्याण, सदा जैन बानी रे, जैनवानी जैनवानी जैन वानी रे, करै जीव का कल्याण ॥ टेक ॥ संशयादि दोषहरै, मोहकूं निर्मूल करै, तोषदाय नन्दन, वन समानी रे ॥ १ ॥ कर्म-जाल भेदनी, है भर्म की उछेदनी, वस्तु के स्वरूप की है लाभ दानी रे ॥ २ ॥ वस्तु कूं विचार जीव, पार होत हैं सदीव, केव-लादि ज्ञान की, कलानिधानी रे ॥ ३ ॥ नैन सुक्ख अन्तकाल, में करै सबै निहाल, नाग वाघ स्वान किये स्वर्ग थानी रे ॥ ४ ॥

# चौबीस तीर्थंकरों के भजन

## १८—राग कालङ्गड़ा (श्री ऋषभजनाथ)

अबतो सखी दिन नीके आये, आदीश्वर लीनो अवतार ॥टेक॥
सरवारथ सिद्धितें चय आये, मरुदेवी माता उरधार ।
नाभि नृपति घर बटत बधाई, आज अयोध्यानगर मझार ॥ १ ॥
सुखम दुखम में तीन वरष, अरु शेष रहे वसुमास अवार ।
अबतो जाग जाग मोरी आली, हिल मिल गावें मंगलचार ॥ २ ॥
पुण्य उदयते नर भवपायो, अरु पायो उत्तम कुलसार ।
धर्म तीर्थ करता गुरु पायो, अब कटि हैं सब कर्म विकार ॥ ३ ॥
स्वयंबुद्ध पूरण परमेश्वर, मोक्ष पंथ दर्सावन हार ।
नयनसुख्य मन वचन कायकरि, नमूं नमूंवसु अङ्ग पसार ॥ ४ ॥

## १९—रागनी भैरवीं (श्रीअजितनाथ)

अजित कथा सुनि हर्ष भयोरी ॥ टेक ॥
विजयविमान त्याग के प्रभुजी, जेठ अमावस आनिचयोरी ।
माघ सुदी दशमी नवमी कूं जनम तथा जग त्याग कियोरी ॥१॥
जित रिपु तात मात विजयादे, नगर अयोध्या दरस दियोरी ।
जाके चरण चिह्न गजपति को, ढौंच शतक तन तुङ्ग थयोरी ॥२॥
लाख बहत्तर पूरवआयू, इन्द्र ने पांच उछाव कियोरी ।
पोष शुक्ल ऐकादशि अवसर, सकल चराचर 'बोध भयोरी ॥ ३ ॥
मधुसित पांचें कूं शिवपाई, भवि अनन्त उद्धार कियोरी ।
दृगसुख तीन काल तिहुँजग में, सो जिनवर जैवन्त जयोरी ॥ ४ ॥

## २०—राग विलावल (श्रीसंभवनाथ)

संभवनाथ हरो मम आरत, आ पकड़े प्रभु चरण तुम्हारे ॥ टेक ॥
तुम विन कौन हरै मम पातक, तुम विन कौन सहाय हमारे ।
धनुषच्च्यार शत मूरति तुमरी, निरखत उपजत हरष अपारे ॥
सुनियत जन्मपुरी सावस्ती, सुनयत घोटक चिह्न तुम्हारे ।
पिता जितारथ सेना माता, साठलाख पूरव थिति धारे ॥ २ ॥
ऊरध ग्रीवकतैं चय आये, तुम जग जाल विदारन हारे ।
दृगसुख देखि दिगम्बर तुमको, और लगैं सब देव ठगारे ॥ ३ ॥

## २१—रागनी टोड़ी (श्रीअभिनन्दननाथ)

जै जै जै संवर नृपनन्दन अभिनन्दन नृप जगत अधार ॥ टेक ॥
विजै विमान त्यागि तुम आये, सिधअर्था के गर्भ मझार ।
जन्मे माघ सुदी द्वादशि को, नगर अयोध्या सुखदातार ॥ १ ॥
जिस दिन जन्म उसी दिन दिक्षा, ज्ञान पौषवदि चौथ अपार ।
भये सिद्ध वैशाख सुदी छठ, पूरव लाख पचास उमार ॥ २ ॥
धनुष तीनसै साढे काया, स्वर्ण वर्ण कपि चिह्न तुम्हारे ।
तुम इक्ष्वाकुवंशके भूषण, सुरनर गावत सुजस अपार ॥ ३ ॥
नैनानन्द भयो अब मेरे, देख दिगम्बर मुद्रासार ।
सुन सुन वचन विगतमल तुमरे दीने कुगुरु कुदेव विसार ॥ ४ ॥

## २२—रागनी जोगिया असावरी [श्रीसुमतिनाथ]

म कुमति विनाशन हारे, सुमति जिन कुमति विनाशन हारे॥टेक॥
तात सुमेघ मंगला माता, खग पग क्रौंच तुम्हारे ।
लीनो जन्म अयोध्या नगरी, वन्श इक्ष्वाकु मझारे ॥ १ ॥

धनुप तीनसै तुङ्ग प्रभु तुम, सब भव भोग विसारे।
कर्मघातिया तोड़ छिनक में, लोकालोक निहारे॥ २॥
विश्वतत्त्व ज्ञायक जगनायक, जीव अनन्त उबारे।
बिन कारण भ्राता जगत्राता, दृगसुख शरण तिहारे॥ ३॥

## २३—राग भैरूंनर [श्रीपद्मप्रभु]

वन्दन कूं प्रभु वन्दन कूं हम आये हैं, पदम प्रभु वन्दन कूं॥टेक॥
जन्म लियो कोशाम्बी नगरी, भविजन पाप निकन्दन कूं॥ १॥
मात सुसीमा गोद खिलाये, पूजूं धारण नन्दन कूं॥ २॥
वन्श इक्ष्वाकु कृतारथ कीनो, दूर किये दुखद्वन्दन कूं॥ ३॥
नयनानन्द कहैं सुनि स्वामी, काटि मेरे भव फन्दन कूं॥ ४॥

## २४—रागसारङ्ग (श्रीसुपार्श्वनार्थ)

देव सुपारस ध्याइये, अरे मन देव सुपारस ध्याइये॥ टेक॥
भव आताप निवारण कारण, घसि घनसार चढाइये॥ १
अक्षत ले प्रभु चरण चढावो, तुरत अखय पद पाइये॥ २॥
भरि पुष्पांजली पूजन कीजै, मद कन्दर्प नसाइये॥ ३॥
अपनी क्षुधा हरण के कारण, उत्तम चरु अरचाइये॥ ४॥
नाशे मोह महा तम भारी, दीपक ज्योति जगाइये॥ ५॥
करमवन्श विध्वन्स करन को, धूप दशांग जराइये॥ ६॥
फलते फल शिव पद को पावै, नयनानन्द गुणगाइये॥ ७॥

## २५—राग पीलू-पंजाबी ठुमरी [श्रीचंद्रप्रभु]

दिल लागा मेरावे, भलादिल लागा मेरावे, श्रीचंदाप्रभुदेनाले॥ टेक॥
भव अनन्त उद्धार कियो तुम, ऐसे दीन दयाले॥ १॥

जाके वचन सुनत भय भागे, टूट पडे अघजाले ॥ २ ॥
दरस देखि मेरे नैन सुफल भये, चरण परसि कै माले ॥ ३ ॥
गुण सुमरत भयो जनम सफल अरु, पुण्य कलपतरुडाले ॥ ४ ॥
कहत नैनसुख भवसागर सें हे प्रभु वेग निकाले ॥ ५ ॥

## २६—राग झंझोटी [श्री शीतलनाथ]

हे परसिकै मूरति शीतल की मेरा शीतल भयो शरीर ॥ टेक ॥
परमानन्द घटा उर छाई, बरसे आनन्द नीर ॥ १ ॥
भागी जनम जनम की मेरी भव तृष्णा की पीर ॥ २ ॥
मुद्राशांति निरखि भयभागे, ज्यों घन लगत समीर ॥ ३ ॥
दास नैनसुख यह वर मांगे, हरो नाथ भव पीर ॥ ४ ॥

## २७—रागवरवा [श्री पुष्पदंत]

गावोरी अनंद वधाई मोरी आली, पुष्पदंत जिन जन्मलियो है। टे.
काकन्दीपुर वामादेउर वैजदंत से आन चयो है॥ १ ॥
वन्श इक्ष्वाकु सफल कियो जाने, कुल सुग्रीव कृतार्थ भयो है ॥२॥
सकल सुरासुर पूजन आये सुरगिरि पै अभिषेक कियो है ॥ ३ ॥
नैनानन्द धन धन वे प्राणी, जिन प्रभु भक्ति सुधार वुपियो है ॥४॥

## २८—रागनी झंझोटी [श्रीश्रेयांसनाथ]

श्रीश्रेयाँसजिनेश्वर ने सखि सकल कर्मदल हरे हरे ॥ टेक ॥
सजिसंयम सन्नाह महाभट, धीर धरा पग धरे धरे ॥
क्षमा ढाल समभाव खड्ग ले, अष्टकर्म संग अरे अरे ॥ १ ॥

ईश अनन्त धर्ता जगनायक, चारों घातक हरे हरे ॥
चार अघातिक शक्ति बिना जिन, मारे आपही मरे मरे ॥ २ ॥
निज अनुभूति धरी पर साधन, ताकारन नहि तरे तरे ॥
जब आप अपने करमें तब, सकल मनोरथ सरे सरे ॥ ३ ॥
ॐ जै कार भया त्रिभुवन में, इन्द्रादिक पग परे परे ॥
जैनानन्द मन वचन कायसूं, हित कर बन्दन करे करे ॥ ४ ॥

## २९—राग जङ्गला-ठुमरी [श्रीवासुपूज्य]

पूजत क्यों नहिं रे मतिमंद, वासपूज्य जिनपद अरविंद ॥ टेक ॥

बाल ब्रह्मचारी भवतारी, परम दिगम्बर मुद्रा धारी ।
दुविधि परिग्रह संगतजोजिन, गुण अनन्त सुख संपतसिंधु ॥१॥
ध्याता ध्येयं ध्यान विभाशी, ज्ञाता ज्ञेयं ज्ञान प्रकाशी ।
पापातिक विमुक्तमलोघं, तारण तरण सहज निरद्वन्द ॥ २ ॥
महिमा वर्णत गणधर हारे, वचन अगोचर हैं गुणसारे ।
परमत सात जनम लगदरसे, भामंडल अतिशय अचलंत ॥ ३ ॥
प्रातिहार्य वसुमङ्गल द्रव्यं, सेवत सुर नर मुनि गण सर्वं ।
पांचवार आहि पूजन आये, चंपापुर सुर इन्द्र फनेंद्र ॥ ४ ॥
वासुदेव कुल चन्द्र उजागर, जयो जयावति सुत गुण नागर ।
दगसुख वीतराग लखि तुमकूं, आये शरण काटि भवफंद ॥५॥

## ३०—रागनी धनाश्री ( विमलनाथ )

अब मोहि विमल करो, हे विमल जिन अबमोहि विमलकरो । टेक

धर्म सुधारस प्यास- जगत गुरु, विषय कलंक हरो ।
वीतरागता भाव प्रकाशो, शिव मग माहिं धरो ॥ १ ॥

तुम सेवा का यह फल चाहूं क्रोध कषाय टरो।
माया मान लोभ की परणति, ये जग जाल जरो ॥ २ ॥
जब लग जगत भ्रमण नहीं छूटे, ऐसी टेव परो।
सच्चे देव धरम गुरु सेऊं, नयनानन्द भरो ॥ ३ ॥

## ३१—रागनी धानीगौरी के ज़िले में ग़ज़ल के तौर पर [श्री अनंतनाथ]

स्वामी अनंत नाथ चरनों के तेरे चेरे हैं ॥ टेक ॥
सेवा करी न तेरी तकसीर है यह मेरी जी।
तुमको नहीं हैं चाह पापों ने हमको घेरे हैं ॥ १ ॥
विभ्रम मुझे जो आया, संशय ने फिर भ्रमायाजी।
पकड़ी करम ने बांह ले झारवें से गेरे हैं ॥ २ ॥
करता हूँ तेरी आसा, मेटो जगतका वासाजी।
तुमहो त्रिलोकसाह, संजम के भाव मेरे हैं ॥ ३ ॥
चरणों में राख लीजे, आनंद नैन दीजे जी।
अब तो बता दे राह, जैसे हैं तैसे तेरे हैं ॥ ४ ॥

## ३२—राग श्यामकल्याण [श्रीधर्मनाथ]

तारधनी अबमोहि जगत से तारधनी, अब मोहि जगतसे ॥टेक॥
भटकत भटकत भवसागर में, भोगी त्रिविधि विपत्ति घनी ॥ १ ॥
लख चौरासी जो दुख देखे, सो बिपदा नहीं जाय गिनी ॥ २ ॥
धरमनाथ प्रभु नाम तिहारो, धरम करो मोपै आन बनी ॥ ३ ॥
करि उद्धार निकारि जगत् से, दृगसुख भक्ति विधान भनी ॥ ४ ॥

## ३३—रागनी खम्माच की ठुमरी [श्रीशान्तिनाथ]

हमारी प्रभु शांति से लगन लागी रे, हो विघन गये भजिकें प्रभू के पद जजि के, हमारी प्रभु शांति से लगन लागी रे ॥ टेक जीव अजीव सकल दरबनि की, जी वखानी गुण परजै, अनघ धुनि गरजै ॥१॥ सब भाषा मय वचन प्रभु के, जी सभी के मन भावैं। भरम विन सावैं ॥२॥ विन कारण जग जंतु उभारे जी, नयनसुखदाता, सभी के जग त्राताजी ॥

## ३४—खम्माच की ठुमरी (श्रीकुंथुनाथ)

आज आली श्रीमती जननि सुत जायोरी। आज आली। टेक।

सोम वंश हथनापुर नगरी, सूरज नृप सुख पायोरी ॥ १ ॥
लख योजन गज सजिकें सुरपति, उत्सवकूं उमगायोरी ॥ २ ॥
पांडुक वन सिंहासन ऊपर, क्षीरो दधि जल न्हायोरी ॥ ३ ॥
कुंथु कुंथु कहि संस्तुति कीनी, तांडवनृत्य करायोरी ॥ ४ ॥
सखियनमिलिजिन मंगल गाये, मोतियनचौक पुरायोरी ॥ ५ ॥
सौंपि पिता जननी गयो सुरपति, नैनानंद गुण गायोरी ॥ ६ ॥

## ३५—रागदेश (श्रीअरहनाथ)

तुम सुनोरी सुहागन चतुरनार, अरहनाथ प्रभुभये वैरागी। टेक।
सखि लख चौरासी गयंद तजे, जो कंचन मोतियन माल सजे।
तजिघोटक ठाराकोड़ि सखी, अरु छयानवै सहस्र त्रिया त्यागी ॥१॥
सखि चौदह रतन विसार दिये, अरु पंच महाव्रत धारि लिये।
तजि वस्त्र अभूषण जोग लिये, भये परम धरम से अनुरागी ॥२॥

सखि निरखि निरखि पग गमनकियो, समताधरिकर्मविपाकमह्यो
चलो परम पुरुष के वंदन कूं, अब केवल ज्ञान कला जागी ॥३॥
हथनापुर तीरथ प्रगट करो, जहां गर्भ जन्म तप ज्ञान वगे।
नयनानंद पायन आनि परो, वाही के चरणसूं लौ लागी ॥४॥

## ३६—रागनी सोरठ (श्रीमल्लिनाथ)

थे देखो आली री मल्लिनाथ कुमार ॥ टेक ॥ माता जाकी प्रभावती देवी है जी, तात कुंभ भूपाल, त्यागो सब परिवार ॥१॥ तजि मिथुलापुर जोग लियो है, री वंश इक्ष्वाकु विसार कीनो सुवन विहार ॥२॥ भोगो राज न व्याह न कीनो री, बाल ब्रह्म तपधार, कीनो धैर्य अपार ॥३॥ कहत नैनसुख जोग जुगति से, री पहुँचे मुक्ति मझार, गावो मंगलचार ॥४॥

## ३७—राग विहाग (श्रीमुनिसुव्रतनाथ)

अब सुधि लेहु हमारी मुनि सुव्रत स्वामी ॥ टेक ॥
तुमसो देव न जग में दूजो, मैं दुखिया संसारी ॥ १ ॥
तुमहीं वैद्य धनन्तरि कहियो, तुमही मूल पंसारी ॥ २ ॥
घट घट की सब तुमही जानो, कहा दिखाऊं नारी ॥ ३ ॥
करम भरम ममरोग लगावो, इन मोहि दुख दिये भारी ॥४॥
तुम जग जीव अनंत उबारे, अबके वार हमारी ॥ ५ ॥
हग सुख तारण तरण निरखि के, आयो शरण तिहारी ॥६॥

## ३८—रागनी जय जयवंती [श्रीनमिनाथ]

कर बड़ भागन आलस त्यागन, नमि जिन पति तेरे पुत्र भयो है ॥ टेक ॥ तू सुख नींद मगन भइ सोवत, हम प्रभु

नाभि सुभाग्य लियो है ॥ १ ॥ आगम तात विजय रथ राजा, तुम कुल चन्द्र उद्योत कियो है ॥ २ ॥ चन्दन रतन सुधारस मर मर, मिथुलानगर हर्षित भयो है ॥ ३ ॥ विप्रा मात उठी सुनि संस्तुति, शचि प्रभु गोद पसार लियो है ॥ ४ ॥ नील कमल पद नाथ विराजत, चरण इक्ष्वाक कृतार्थ कियो है ॥ ५ ॥ इम सुरदास आन पूरण सब, सुख दुख द्वन्द विनाश दियो है ॥६॥

## ३९—राग जङ्गला और गाड़ की ठुमरी (श्रीनेमिनाथ)

नेमि पियाके ढिग मोहि जानदे, मैं वारी नेमि पियाके ढिग मोहि जानदे ॥ टेक ॥ झूठी काया झूठी माया, झूठा सब संसार । झूठा जग की कामना मोहि, करमो के लेख मिटानदे ॥ १ ॥ भजन करुंगी जोग धरूंगी, भजन जगत में सार । भजन बिना मैं बहु दुख पाये मेरी भवबाधा मिट जानदे ॥ २ ॥ सब जग स्वारथ का सगारो अपना सगा न कोय । अपना साथी धरम है, मोहि भव सागर तिरजान दे ॥ ३ ॥ भोग बिना निरधन दुखारा, तृष्णावन्त धनवान । नेमि बिना सब जग दुखियारी, नेमी से नेम ग्रहान दे ॥ ४ ॥ नेम किये बहुते जन सुरझे, मेरे नेमि अधार । इम सुख राजुलि कहत सखी सुन अब मोहे नेमि लहाण दे । ५ ।

## ४०—रागपरज [श्री पार्श्वनाथ]

भजि भजि रे मन परम सुधारस, तजि आरस पारस भगवान । टे०
होय कुधात लगत जिस काञ्चन, वचन सुनत मिटि जाय अज्ञान ।
पूजत पद वसु कर्म विनाशैं, होय त्रिविध संकट अवसान ॥ १ ॥
मंगल होय उदंगल विघटै, प्रगटैं ऋद्धि समृद्धि अमान ॥
नागभये धरणेन्द्र छिनक में, बहुते जीव गये निर्वान ॥ २ ॥

अश्वसेन वामा कुल नन्दन, जग बन्दन नन्धन विख्यान ॥
प्राणत स्वर्ग थकीचय आये, नगर बनारस जन्मे आन ॥ ३ ॥
नव कर उच्च सजल घन तन पग, पन्नग वन्श इक्ष्वाकु प्रमान ॥
अवधिशताब्द् धरण दुखदारुण, हरण कमठ शठ विघन वितान । ४
विषम रूप भव कूप विषे हम, पावत हैं प्रभु दुःख महान ॥
नयनानंद विरद सुनि तुमरो, गावत भजन करो कल्यान ॥ ५ ॥

## ४१—रागपरज [श्रीवर्द्धमान]

जय श्री वीर जयति महावीरं, अतिवीरं सन्मति दातार ॥ टेक ॥
वर्द्धमान तुमरो जस जग में, तुम अन्तिम तीर्थंकर सार ।
पंचम काल विषें तुम शासन, करत जगज्जीवन उद्धार ॥ १ ॥
षोड़स स्वर्ग थकी चय आये, साढ शुकल छठ गर्भ मझार ।
चैत्र शुकल त्रोदशी के अवसर, कुंडलपुर तुमरो अवतार ॥ २ ॥
सिद्धारथ नृप बाप तुम्हारे, त्रिशला देवी मात तिहार ।
सात हाथ तन तुंग तुम्हारो, नाथ वन्श के तुम सिरदार ॥ ३ ॥
सिंह चिह्न तुमरे पद सोहै, माघ असित द्वादशि जग छार ।
दशमी असित वैसाख भये तुम, सकल दरब दरसी इकबार ॥ ४ ॥
पावांपुर सरवरपै प्रभु तुम, ध्यान धरो संयोग विसार ।
कार्तिक कृष्णा चौदसि की निशि, मावस प्रात वरी शिवनार ॥५॥
दुखम सुखम के तीन वरस अरु, शेष रहे वसुमास जवार ।
तादिन तुम्हें रतन दीपकतैं, पूजैं सुर नर करि त्योहार ॥ ६ ॥
छस्से पांच वरस जब बीते, तब विक्रम सम्मत विस्तार ।
जब लग रहै धरा नभ मंडल, नयनानंद जपो नवकार ॥ ७ ॥

## ४२—राग बरवा।

कब धो मिलैं गुरुदेव हमारे, भर जोवन वनवास सिधारे ॥टेक॥
आतम लीन अनाकुल देवा, जाके सुमति उदै स्वयमेवा ॥ १ ॥
परहित हेत वचन विस्तारैं, सो गुरु भौ भौ सरण हमारे ॥ २ ॥
प्रगट करैं शिव मारग नीका, वरस रहो मनु मेघ अमीका ॥ ३ ॥
वैरी मीत बराबर जाकैं, कांचन कांच उपल सम ताकैं ॥ ४ ॥
महल मसान उद्यान सरीखे, जीवन मरन बराबर दीखे ॥ ५ ॥
करुणा अङ्ग रतन त्रय धारी, नैनानंद ताहि धोक हमारी ॥ ६ ॥

## ४३—राग भैरूंनर।

चरणन से आज मोरी लागी लगन ॥ टेक ॥
हाथ कमंडल कर में पीछी, मिले गुरु निस्तारन तरन।
वन में बसैं कसैं इन्द्रीनिकूं, धारैं करुणा रुप नगन ॥
हित मित वचन धर्म उपदेशैं, मानो वर्षत मेघ झरन।
नैनानन्द नमत है तिनकूं, जो नित आतम ध्यान मगन ॥

## ४४—रागनी झंझोटी खम्माचका जिला- ठुमरी पूर्वी।

हे बहनिया मेरा अङ्गना पावन भयोरी, हे दयाल गुरु आये, ॥ कृपाल गुरु आये, री बहनियां मेरा अङ्गना पावन भयोरी ॥टेक॥ मुक्ति पंथ दरसावन हारे री, हे रतन त्रय साथें, मयूरपिच्छ हाथैंरी युगत कर मंडल भयोरी ॥ १ ॥ गमन ईर्याकर तपधारेरी, हैं विसारे मान माया, उबारैं षट कायारी, असन म्हारे आगम भवन भयोरी ॥ २ ॥ पांच प्रकार रतन की धारारी, विबुध वृन्द गेरै, हे जै जै धुनि टेरैं री, सघन हग आनन्द छावन भयोरी ॥३॥

## ४५ – राग जंगला – ठुमरी ।

इक जोगी असन बनावै, तसु भखत असन अघन लत होत ॥टेक
ज्ञान सुधारस जल भरलावे, चूल्हा शील बनावै ।
करम काष्टकूं चुग चुग बालै, ध्यान अगिनि प्रजलावे जी ॥ १ ॥
अनुभव भाजन निजगुण तंदुल, समता क्षीर मिलावे ।
सोहं मिष्ट, निशंकित व्यंजन,समकित छौंक लगावै जी ॥ २ ॥
स्यादवाद, सतभङ्ग मसाले, गिणती पार न पावै ।
निश्चय नयका, चमचा फेरे, विरध भावना भावैजी ॥ ३ ॥
आप पकावै, आपहि खावै, खावत नाहिं अघावै ॥
तदपि मुक्ति, पद पंकज सेवै, नयनानन्द सिरनावैजी ॥ ४ ॥

## ४६—रागधना श्री अथवा सोरठ ।

सतगुरु परम दयाल जगत में सतगुरु परम दयाल ॥ टेक ॥
सब जीवनि को संशय मेटैं, देत सकल भय टाल ।
दुख सागर में डूबत जनकों, छिन में देत निकाल ॥ १ ॥
सुरग मुकति को पंथ बतावें, मेटि करम भ्रम जाल ।
धरम सुधारस प्याय हरैं अघ, छिन में करत निहाल ॥ २ ॥
स्वान सिंह सतगुरु ने तारे तारे गज विकराल ।
सुगुरु प्रताप भये तीर्थंकर, अरु तारे श्रीपाल ॥ ३ ॥
पांच शतक मुनि कोल्हू पीड़े दंडक नृप चांडाल ।
होय जटायु सुगुरु पद सेये, पायो सुरग विशाल ॥ ४ ॥
बलि से दुष्ट सुपंथ लगाये, सतगुरु विष्णु दयाल ।
नयनानन्द सुगुरु सम जग में कौन करै प्रतिपाल ॥ ५ ॥

[ ४७ ]

अब मुझे सुधि आई. जैन वाणी सुनि पाई ॥ टेक ॥
काल अनादि निगोद वेदना, सुगती कहिय न जाई ।
पड़ा नरक चिरकाल बिलायो, कोइ न शरण सहाई ॥ १ ॥
कबहुँक कंठ कुठारनि चीरा, दियो बांधि लटकाई ।
कबहुँक चार डारि कोल्हू में, तिलवत देह पिलाई ॥ २ ॥
ताते तेल भाड़ में भुन्नो, कबहुँक शूल दिखाई ।
आंखन नून कान में डारे, नासा चीर बगाई ॥ ३ ॥
वैतरनी में गेर घंसीटो, गाल कुधात पिलाई ।
तांबा प्याय लोह की पुतली, ताती कर लिपटाई ॥ ४ ॥
मात पिता युवती सुत बांधव, संपति काम न आई ।
कबहुँक पशु पर जाय धरी तहां, वध बंधन अधिकाई ॥ ५ ॥
खनन तपन दाहन अरु धौंकन, बहुविधि मरन कराई ।
न्मन अमन दोउ भांति भरे दुख, छेदन वेदन पाई ॥ ६ ॥
कबहुँक मानुष देह विडंबो, विषयनि में लवलाई ।
अन्ध पंगु अरु रावरंक भयो, रोग सोग दुखदाई ॥ ७ ॥
कुष्ट जलोदर और कठोदर इष्ट वियोग बुराई ।
देव भयो पर संपति निरखत, झुरझुर देह जराई ॥ ८ ॥
वाहन जाति तथा भव पूरण, निरखि रहो पछिताई ।
यह विधि काल अनन्त भजो हम, मिथ्या भाव कषाई ॥ ९ ॥
अव्रत जोग फिरा भटकत हों, सम्यक दृष्टि न आई ।
अब जिन धर्म परम रस बरसे, भव तृष्णा न रहाई ॥ १० ॥
इम सुखदास आस भई पूरण, धन्न जिन वैन सहाई ॥

## ४८—राग धनाश्री।

जिन मत पर निधान, जगत में जिनमत परम निधान ॥टेक
जिन मारग तैं उरझी सुरझे, छूटै पाप महान।
अरु जियाकूं अनुभव सुधि आवै, भागै भरम वितान ॥ १ ॥
वस्तु स्वरूप यथावत दरसै, सरसै भेद विज्ञान।
सब जीवनि पर करुणा उपजै, जानै आप समान ॥ २ ॥
शूकर सिंह नवल मर्कट को, वर्णन आदि पुरान।
भील भुजङ्ग मतंगज सुरझे, कर याको सर धान ॥ ३ ॥
अञ्जन आदि अधम बहु उतरे, पायो सुरग विमान।
नर भव पाय मुकति पुनि पाई, नयनानन्द निधान ॥ ४ ॥

## ४९—रागनी हंडोल—मल्हार।

सुनोजी सुनोजी समभावसूं श्रीजिन वचन रसाल ॥ टेक ॥
द्रव्य करम ने तुम ठगे, भाव करम लये लार।
नोकर मनिसूं बाधिये, दीनो चहुँ गति डार ॥ १ ॥
कबहुँक नर्क दिखाईयो, कबहुँक पशु पर जाय।
नव ग्रीवक लों ले चढ़े, पटको भाव डिगाय ॥ २ ॥
जिसने जिनवच नहिं सुने, विकथा सुनी अपार।
नर भव चिंतामणि रतन, दियो सिंधु में डार ॥ ३ ॥
पंच महाव्रत ना लिये, श्रावक व्रत दिये छार।
तिनकूं नरक निकेत में, मारो चाम उपार ॥ ४ ॥
मति थोड़ी विपता घणी, कहै कहालों कौन।
थोड़ी में बहुती लखो, होय सुघर नर जौन ॥ ५ ॥
पायो धरम जहाज अब, पायो नरभव सार।
नैन सुक्ख भवसिंधु से, उतर उतर हो पार ॥६॥

## ५०—राग काफ़ी चाल होली की ।

जिन वाणी को सार न जानी ॥ टेक ॥ नरक उधारण, शिव सुख कारण, जनम जरा मृतहानी । उदर जलोदर, हरण सुधारस, काटन करम निहानी, बहुर तेरे हाथ न आनी ॥ १ ॥ कल्पवृक्ष चिंतामणि अमृत, एक जनम सुखदानी । दूजे जनम फिर होय भिखारी, यह भवभ्रमण मिटानी । तजो दुर्व्यसन कहानी ॥ २ ॥ व्याह सुता सुत बांटिलूं भाजी, हरिलूंनागी विरानी । ऐसे सोचत जात चले दिन, होत सरासर हानी । समझ मन मूरख प्रानी ॥ ३ ॥ भव वारिध दुस्तर के तरणकं, कारण नाव बखानी । खोल नयन आनन्द रूप से, धर सम्यक्त अज्ञानी । मोक्षपद मूल निशानी ॥ ४ ॥

## ५१—राग यमन कल्याण ।

जडला जिनराज बिना कौन हरै मेरी ॥ टेक ॥

सुनत ही जिनेंद्रबैन, भयो मोहि अतुलचैन, सम्यक्के अभाव मैंने कीनी भव फेरी ॥ १ ॥ अतुल सुक्ख अतुल ज्ञान, अतुल वीर्य को निधान, काया मे विराजमान, मुक्ती मेरी चेरी ॥ २ ॥ द्रव्य कर्म विनिर्मुक्त, भावकर्म असंयुक्त, निश्चयनय लोक मात्र, परजय वपुघेरी ॥ ३ ॥ जैसे दधिमांहि घीव तैसे जड़मांहिजीव देखी हम अपने नैन, आनन्द की ढेरी ॥ ४ ॥

## ५२—राग भेरूनर ।

संशय मिटै मेरी संशय मिटै, जिनवानी के सुने से मेरी संशय मिटै ॥ टेक ॥ पाप पुण्य का मारग सूझै भवभवकी मेरी

व्याधि करै ॥ १ ॥ और ठौर मोहि विकलप उपजै ह्यां आनँद उठै ॥ २ ॥ निज पर भेद विज्ञान प्रकाशै विषयन की मेरी चाह घटै ॥ ३ ॥ बानी सुन नैनानँद उपजै मोह तिमर का दोष हटै ॥ ४ ॥

## ५३—रागनी खम्माच की ठुमरी मल्हार ।

जिया तूने तजो धरम हितकारी । ऐसा जग जन तारक, कलमलहारक, अधम उधारक रतनसार, तैंने तजा धरम हितकारी ॥ टेक ॥ तेरे कर्म बंध तोर डारे, तीनों दुक्खतैं उवारै भवतैं निकारै अघहारी ॥ १ ॥ नरक निकार लेय, तीर्थराज पद देय, धरमसो न कोऊ उपगारी ॥ २ ॥ नैनसुख धर्मसेवो, आतमस्वरूप वेवो लागे पार खेवो तत्कारी ॥ ३ ॥

## ५४—धनसारी ।

जिनवानी रस पी हे जियरा जिनवानी रसपी ॥ टेक ॥
तुम हो अजर अमर जगनायक ज्ञानसुधा सरसी ।
तेरो हरनहार नहीं कोई, क्यों मानत डरसी ॥ १ ॥
करम लिपत करमनतैं न्यारो केवल मैं दरसी ।
ज्यों तिल तेल मैल सुवरण में, क्यों पुद्गल परसी ॥ २ ॥
जबलग परकूं निजकर मानत, तबलग दुखभरसी ।
छूटै नाहिं काल के करसैं, मर मर फिर मरसी ॥ ३ ॥
पूजा दान शील तप धारो, सब पातिग हरसी ।
नयनानद सुगुरुपद सेवो, भवसागर तरसी ॥ ४ ॥

